# बौद्ध-संस्कृति

राहुल सांकृत्यायन



प्रकाशक

आधुनिक पुस्तक भवन

२०-२१, कलाकर स्ट्रीट, कलकत्ता-७

विश्वभारतीस्थ-

श्रीप्रभातकुमार मुखोपाध्याय

महाशयेषु

"त्वदीयं वस्तु गोविन्द तुभ्यमेव समर्पये"

# प्राक्कथन

भारतीय संस्कृति देशकी सीमासे बाहर प्रायः बौद्ध धर्मके साथ गई, लेकिन यह भी कहना पड़ेगा, कि जहाँ तक इन्दोनेसिया, इन्दो-चीन और अफगानिस्तानका संबंध है, साँस्कृतिक प्रचार और प्रसारके इस काममें ब्राह्मणधर्मी भी पीछे नहीं रहे। स्वतन्त्रता खोनेके साथ उन देशोंसे भारतका संबंध नहीं रह गया, जो कि भारतीय संस्कृतिसे आज भी अनुप्राणित हैं। इस विस्मृत संबंधको फिरसे सामने रखनेमें बौद्ध धर्मके ज्ञानने हमारी बड़ी सहायता की, इसमें संदेह नहीं। यदि हम भारतके पुरान कालके उस कर्मठ जीवनके बारेमें जानना चाहते हैं, तो एसियाकी मुख्य-मुख्य भाषाओंमें अब भी मौजूद बौद्ध साहित्य, तथा वृहत्तर भारतका इतिहास और भूगोल हमारी कूपमंडूकता दूर करनेमें सहायक हो सकते हैं।

प्रायः सैंतीस वर्षोंसे दुनियाके भिन्न-भिन्न भूभागोंमें अपने पूर्वजोंके पथ-चिह्नोंको ढूंढ़नेका मेरा प्रयास रहा। कितने ही वर्षोंसे यह भी ख्याल आता रहा, कि इस विषयपर कोई पुस्तक लिखूं। शायद यह संकल्प कार्यका रूप न लेता, यदि हिन्दुस्तानी एकडमी तथा उसके विद्याव्यसनी मन्त्री डा० धीरेन्द्र वर्माने इसके लिए प्रेरणा ही नहीं, बल्कि कुछ जबर्दस्ती भी न की होती। इस विषयपर हिंदुस्तानी एकडमीमें भाषण देना एक बार स्वीकार कर लेनेपर फिर तो 'शतं बिहाय' इसमें हाथ लगाना ही था।

१९४९ ई० की जनवरी-फरवरीमें पुस्तक लिखनेमें श्री अवधबिहारी सिंह 'सुमन' की लेखनीने बड़ी सहायता की। दूसरी तरहसे सहायता करनेवाले इतने मित्र थे, जिन सबका नाम यहाँ देना भी मुश्किल है। सारनाथमें महाबोधि सभाके कर्णधारोंने पुस्तकों और रहने आदिका प्रबंध करके सहायता की। इसी बहाने शांतिनिकेतनमें श्री हजारीप्रसाद द्विवेदीका आतिथ्य प्राप्त करनेका सौभाग्य हुआ। द्विवेदीजी कहनेको तो उन ब्राह्मणोंमें हैं, जिनके यहाँ अनादि कालसे 'नामांसो मधुपर्को भवति' के महावाक्यको माना जाता रहा, और मांसको कभी अभक्ष्य नहीं समझा गया, लेकिन हैं वह निरामिषाहारी। स्वयं निरामिषाहारी होते हुए भी शांति-निकेतनकी पुण्यभूमिमें पूर्वजोंके महा-वाक्यका उल्लंघन न कर उन्होंने मधुपर्कका प्रबन्ध मेरे लिए किया, इससे उनका सौहार्द और स्नेह प्रकट होता है। प्रभात बाबू जहाँ पुस्तकोंसे सहायता करनेके लिए हर वक्त तैयार रहते थे, वहाँ उन्होंने वृहत्तर भारतके अपने गंभीर ज्ञान और कितने ही अपने हस्तलिखित लेखोंसे लाभ उठानेका अवसर दिया। शांतिनिकेतनका प्रायः एक महीनेका निवास मेरे कामके लिए बहुत सहायक तो हुआ ही, साथ ही वहाँका परिचय और सत्संग बड़ा मधुर रहा। उन लेखकोंका भी आभारी हूँ, जिनकी पुस्तकोंसे मुझे मदद मिली और जिनका नाम जहाँ तहाँ आया है।

हिन्दुस्तानी एकडमीके लिए लिखा भाषण अधिक बढ़ता गया, लेकिन एक बार जब इस विषयमें हाथ लगा दिया, तो काटना छाँटना मुझे पसंद नहीं आया। अब भी जितना विस्तारके साथ इस विषयपर लिखा जाना चाहिए था, उतना नहीं हो सका है; तो भी इससे वृहत्तर भारतके परिचयके लिए हिन्दी पाठकोंको मदद मिलेगी, यह मुझे विश्वास है। हिन्दुस्तानी एकडमीकी

ओरसे पुस्तकको प्रकाशित करनेमें असमर्थता प्रकट करते हुए जब ग्रन्थको संक्षिप्त करनेका प्रस्ताव हुआ, तो मैंने इसमें अपनी असमर्थता प्रकट की, और इसपर यही निश्चय हुआ, कि पुस्तक कहीं अन्यत्र प्रकाशित की जाय। मैंने आदतसे मजबूर होकर प्रकाशकका प्रबन्ध किये बिना ही पुस्तकको ला जर्नल प्रेसमें दे दिया। सोच लिया, पुस्तकको कंपोज़ होने दो, फिर कोई प्रकाशक मिल ही जायगा। अन्तमें श्री परमानन्द पोद्दार इसके लिए तैयार हो गये। १९४९ ई० की लिखी पुस्तक १९५३ ई० में छपे, यह सचमुच ही मेरे धैर्यसे बाहरकी बात है, किन्तु क्या करता? ला जर्नल प्रेसके सुयोग्य मैनेजरने पुस्तकको शुद्ध और साफ़ छापनेमें कोई कसर उठा नहीं रखी, यह पुस्तक देखने हीसे मालूम होगा। इसके लिए उनका आभारी हूँ।

मसूरी, २७-१२-५२ —राहुल सांकृत्यायन

# विषय-सूची

## भाग १ (भारत, लंका, बर्मा).

### अध्याय १

### भारत



### अध्याय २

### लंकामें बौद्धधर्म



### अध्याय ३

### बर्मा



## भाग २ (सुवर्णद्वीप, जावा —इन्दोनेशिया)

### अध्याय १

### आमुख

## भाग ३ (इन्दो-चीन)

### अध्याय १

### चंपा



### अध्याय २

### फोनन्



### अध्याय ३

### कम्बुज (ख्मेर)



### अध्याय ३

### थाईभूमि (स्याम)

## भाग ४ (अफगानिस्तान, मध्यएसिया)

### अध्याय १



### अध्याय २

#### पश्चिमी एसिया





### अध्याय ३

#### सिङ्-क्याङ (चीनी तुर्किस्तान)



### अध्याय ४

#### खोतन



### अध्याय ५



### अध्याय ६

#### कूचा



### अध्याय ७



### अध्याय ८

#### इतिहासकी निधियां

## ग्रध्याय ८

## पांच वंश और दस रियासतें



## ग्रध्याय ९

## सुङ-काल (९६०-१२१९ ई०)

## भाग ७ (तिब्बत, मंगोलिया)

### अध्याय १



### अध्याय २

# अध्याय १

# भारत

## § १. बौद्ध संस्कृतिका उद्गम

बौद्ध संस्कृति यह शब्द कुछ विचित्र-सा मालूम होगा। संस्कृति वस्तुतः देश-जाति-से संबंधित है, धर्मके साथ उसका नाता जोड़ना गौण रीति ही से हो सकता है। जातिके साथ संस्कृति या संस्कारका संबंध वैसे ही है, जैसे नये घड़ेमें घी या तेल भरके कुछ दिन रखकर उसे निकाल देनेपर घड़ेके भीतर प्रविष्ट स्नेहका अंश बच रहता है। एक पीढ़ी आती है, वह अपने आचार-विचार, रुचि-अरुचि, कला-संगीत, भोजन-छाजन या किसी और दूसरी आध्यात्मिक धारणाके बारेमें कुछ स्नेहकी मात्रा अगली पीढ़ीके लिए छोड़ जाती है। एक पीढ़ीके बाद दूसरी, दूसरीके बाद तीसरी और आगे बहुत-सी पीढ़ियाँ आती-जाती रहती हैं, और सभी अपना प्रभाव या संस्कार अपनेसे अगली पीढ़ी पर छोड़ती जाती है। यही प्रभाव (संस्कार) संस्कृति है। किंतु संस्कृति भी सर्वथा अचल नहीं होती। दुनियामें कोई चीज़ स्थिर और अचल नहीं है, फिर संस्कृति ही कैसे उसका अपवाद बन सकती है? जिस प्रकार व्यक्तिके मानस-पटलपर पुराने अनुभव स्मृतिके रूपमें अवशिष्ट रहते हैं, और समय पानेपर स्मृतियाँ भी धूमिल होती जाती हैं, वैसे ही पूर्वजोंसे चले आते हमारे संस्कार (संस्कृति) धूमिल होते हैं, रूपान्तरित होते हैं, तो भी प्रति-पीढ़ीके संस्कारोंका प्रवाह कुछ अपनी विशेषता या व्यक्तित्व रखता है। काशी तक पहुँचनेमें गंगाका वही जल नहीं रह जाता, जो गंगोत्रीमें देखा जाता है, तो भी गंगाका अपना एक व्यक्तित्व है।

संस्कृति या प्रति-पीढ़ीके संस्कारोंका प्रवाह, प्रवाहकी भाँति देश और कालके अनुसार आदान-प्रदान करते रूपान्तरित होता रहता है। बौद्ध संस्कृति भारतकी जिस संस्कृतिका अभिन्नांग है, उसका एक दीर्घ-काल-व्यापी जीवन है—दीर्घ-काल ही नहीं, दीर्घ-देश-व्यापी भी कहना चाहिए। किसी समय आर्यो और द्रविड़ोंसे भी भिन्न मानव जाति या जातियाँ भारत-में वैसे ही निवास करती थीं, जैसे दूसरे देशोंमें। वह मानवके शैशव-कालमें थीं, पुराने तथा नए पाषाण-अस्त्रोंका प्रयोग करके जीवन-निर्वाह और आत्मरक्षा करती थीं। फिर द्रविड़ जातिके पूर्वज इस देशमें आए। वह एक ऐसी संस्कृतिको लेकर आए, जो सिन्धुसे मेसोपोतामिया ही नहीं, उत्तरमें मध्य-एसिया तक फैली हुई थी। उन्होंने वस्तुतः संस्कृतिकी नींवको ही नहीं रक्खा, बल्कि उसे बहुत आगे बढ़ाया। उनके नगरोंके अवशेष, मोहनजो-डरो और हड़प्पा भी इस बातके साक्षी हैं। वह नगरोंमें रहते थे, जिनमें पक्की ईंटोंकी ऊँची अट्टालिकाएँ, सड़कें, कुएँ, स्नानागार, कोष्ठागार आदि बहुतसे सुख-साधन मौजूद थे। उनकी नृत्यमुद्रा और मूर्तिकलासे आज हम उसी तरह परिचित हैं, जैसे उनकी वास्तु-कला और नगर-निर्माण-कला

से। उन्होंने चित्र-लिपिमें कुछ लिखकर भी हमारे लिए छोड़ा है, किंतु अभी हम उसे पढ़ नहीं पाए। यद्यपि उनके संगीत, उनके नृत्य, उनकी विचार-धाराके साक्षात् परिचय प्राप्त करनेका हमारे पास साधन नहीं है, किंतु भारतीय संस्कृतिकी विशाल आधार-शिला वही संस्कृति है, जो विकसित होते-होते हमारी आजकी संस्कृतिके रूपमें विद्यमान है।

यह द्रविड़ या सिन्धु-उपत्यकाकी संस्कृति आजसे पाँच हजार वर्ष पहले मोहनजो-डरो और हड़प्पामें ही मौजूद नहीं थी, बल्कि भविष्यके उत्खनन और अनुसंधान बतलाएँगे, कि गंगा-उपत्यकामें भी वह फैली हुई थी। वह ताम्र-युगकी सभ्यता थी।

ईसापूर्व द्वितीय सहस्राब्दीमें एक दूसरी घुमंतू जाति भारतमें आई, जो अपनेको आर्य नामसे प्रकट करती थी। द्रविड़ सभ्यतासे इसका संबंध सिन्धु-उपत्यकामें पहुँचनेसे पहले ही मध्य-एसियामें वक्षु और सिर नदियोंकी उपत्यकाओंमें हो चुका था। उसीने वहीं द्रविड़ों (प्राग्द्रविड़ों)के कुछ हिस्सेको बीचसे काटकर उत्तरकी ओर फेंक दिया, जो आगे बढ़ते-बढ़ते आज सोवियतके कोमी, एस्तोनी, करेलीय और फिन लोगोंके रूपमें विद्यमान हैं। स्वात और सिन्धु-उपत्यकाओंमें पहुँचनेसे पहले ही द्रविड़ोंसे आर्य संघर्ष ही नहीं कर चुके थे, बल्कि उनकी संस्कृतिसे प्रभावित भी हो चुके थे। भारतमें आकर वह उनकी और भी अधिक विकसित संस्कृतिके प्रभावमें आए।

ईसासे २००० वर्ष पूर्व सिन्धु-तटपर पहुँचकर आर्य अगली पाँच शताब्दियोंमें धीरे-धीरे बढ़ते हुए गंगा-यमुनाकी उर्वर उपत्यकामें पहुँच गए। अभी तक यद्यपि वह अपनी जन-व्यवस्थाको कुछ-न-कुछ रखे हुए थे, किंतु गंगा-जलका स्पर्श करते ही वह पूरे सामन्तशाही राजतन्त्री बन गए। चाहे इस कालके वशिष्ठ, विश्वामित्र, भरद्वाज भले ही आर्योंके पुराने देवताओंका यशोगान करते हों, किंतु आर्य अब सामाजिक बातोंमें "द्रविड़" संस्कृतिसे अभिन्न-से हो गए थे।

गंगा-उपत्यका या कुरु-पंचालके राजाओंके शासनकालमें वैदिक कर्मकांड—जो आर्यों-के पुराने देवताओं और प्रथाओंके आधारपर चल रहा था—अपने चरम उत्कर्षपर पहुँचा। लेकिन, अब समाज आगे बढ़ चुका था, कमसे कम बौद्धिक तौरसे, और वैदिक कर्मकांड पर भीतरसे सन्देह और बाहरसे प्रहार होने लगा, जिससे बचनेके लिए पंचाल-राज प्रवाहण जयवलि जैसे विचारकोंने ब्रह्मज्ञानका पथ (यान) तैयार किया। प्रवाहणके शिष्य उद्दालक आरुणिने ब्रह्मज्ञानके साथ मनुष्यकी स्वाभाविक आकांक्षा, पर्यटन या प्रव्रज्याको जोड़ दिया। अब कितने ही ब्रह्मज्ञानी परिव्राजक देशमें घूम-घूमकर अपने विचारोंका प्रचार करने लगे।

ताम्रयुगकी सिन्धु-उपत्यकाकी संस्कृति, उसके साथ टुटपुँजिया संस्कृतिवाले घुमंतू आर्योंका समागम और फिर वैदिक कर्मकांडसे होते उसका परिव्राजकोंके समय तक पहुँचना—इन ढाई हज़ार सालोंमें भिन्न-भिन्न जातियोंके सम्पर्कसे भारत-भूमिमें एक संस्कृति तैयार हो गई थी। यही वह संस्कृति थी, जिसमें सिद्धार्थ गौतम पैदा हुए, जिसके भीतर रहते वह बुद्ध बने और जिसके ही वातावरणमें आजसे ढाई हज़ार वर्ष पहले और सिन्धु-संस्कृतिके आरंभसे ढाई हज़ार वर्ष बाद उन्होंने अपने शिष्योंको "बहुजन-हिताय बहुजन-सुखाय" संसारमें विचरण करनेका आदेश दिया। बुद्धके शिष्योंने अपने गुरुके आदेशका कितना पालन किया, यह आगेके पृष्ठोंसे मालूम होगा।

बौद्ध संस्कृतिका मूल यही संस्कृति थी, जो ढाई हज़ार वर्षोंके विकासके बाद ईसापूर्व

छठीं शताब्दीकी भारतीय संस्कृतिके रूपमें उपस्थित थी । वह संस्कृति स्थिर नहीं गतिमान्, पूर्ण नहीं वर्धमान वस्तु थी । भारतमें भी वह गतिमान् वर्धमान रही और भारतसे बाहर जानेपर भी वह वहाँके देश और कालसे प्रभावित हो बराबर गतिमान् और वर्धमान रही । इस काममें उसने बड़ी दीर्घदर्शितासे काम लिया । उसने कभी भी स्थिरता और पूर्णताका दावा नहीं किया, वह सदा दूसरोंको देने ही के लिए नहीं, बल्कि उनसे लेनेके लिए भी उद्यत रही । इसीका यह परिणाम था, कि बिना रक्तपात, बिना बल-प्रयोगके सभ्य जगत्के अधिकांश भाग पर उसका सम्मान और स्वागत हुआ । दुनियाके दो और धर्मोंने भी अपनी विचारधारा और संस्कृतिको विश्वमें फैलना चाहा, किंतु वह बौद्धोंकी नीतिको माननेके लिए तैयार नहीं हुये, उन्होंने अपनेको पूर्ण और स्थिर समझा, और दूसरोंसे कुछ लेनेका विरोध किया, जिसके कारण उन्हें अपने प्रसारमें धरतीको मानव-रक्तसे रंजित करना पड़ा । उनमेंसे एकने जल्दी ही अपनी भूल समझ ली, जो जगत्के लिए अच्छा हुआ, किंतु दूसरेने हाल तक कुछ भी सीखनेसे इन्कार किया और इसका परिणाम, दूर क्यों जाइए, हम अपने देश ही को दो भागोंमें बँटा देख रहे हैं । अभी भी उसी संस्कृतिके नाम पर भाषा-वेश-भूषाका पार्थक्य कायम रखनेकी चेष्टा की जा रही है । बौद्ध संस्कृतिने हर देशमें जाकर वहाँका चोला पहना—"दृष्टिकोण उदार और बौद्ध, किंतु रूप हो राष्ट्रीय"—इस सूत्रका उसने अक्षरशः पालन किया । इसीलिए बौद्ध देशोंमें विदेशी और स्वदेशी संस्कृतियोंका संघर्ष नहीं हुआ और न धर्मके नामपर एक ही जातिके अनेक टुकड़े बने ।

## § २. बुद्ध और उनके विचार

### १. बुद्ध-जीवनी

सिद्धार्थ गौतमका जन्म ५६३ ई० पू० के आसपास हुआ था । उनके पिता शुद्धोदनको शाक्योंका राजा कहा जाता है, किन्तु हम जानते हैं कि शुद्धोदनके साथ-साथ भद्दिय और दण्डपाणिको भी शाक्योंका राजा कहा गया, जिससे यही अर्थ निकलता है, कि शाक्योंके प्रजातन्त्रकी गण-संस्था (संसद्) के सदस्योंको लिच्छविगणकी भाँति राजा कहा जाता था । सिद्धार्थकी माँ मायादेवी अपने मैके जा रही थीं, उसी वक्त कपिलवस्तुसे कुछ मीलपर लुम्बिनी[1] नामक शालवनमें सिद्धार्थ पैदा हुए । उनके जन्मसे ३१८ वर्ष बाद (२४५ई०पू०)तथा अपने राज्याभिषेकके बीसवें साल अशोकने इसी स्थान पर एक पाषाण-स्तम्भ गाड़ा था, जो वहाँ अब भी मौजूद है । सिद्धार्थके जन्मके एक सप्ताह बाद ही उनकी माँ मर गई, और उनके पालन-पोषणका भार उनकी मौसी तथा सौतेली माँ प्रजापती गौतमीके ऊपर पड़ा । तरुण सिद्धार्थको संसारसे कुछ विरक्त तथा अधिक विचार-मग्न देख शुद्धोदनको डर लगा, कि कहीं मेरा लड़का भी साधुओंके बहकावेमें आकर घर न छोड़ जाये, इसके लिए उसने पड़ोसी कोलियगण (प्रजातंत्र)की सुन्दरी कन्या भद्रा कापिलायनी (या यशोधरा)से सिद्धार्थका विवाह कर दिया । सिद्धार्थ कुछ दिन और ठहर गए, और इस बीचमें उन्हें एक पुत्र पैदा हुआ, जिसे अपने उठते विचार-चन्द्रके ग्रसनेके लिए राहु समझ उन्होंने राहुल नाम दिया । वृद्ध, रोगी, मृत और प्रव्रजित (संन्यासी)के चार दृश्योंको देख उनकी संसारसे विरक्ति

---

[1]रुम्मिनदेई (नौतनवा स्टेशन O.T.R.)

पक्की हो गई, और एक रात चुपकेसे वह घरसे निकल भागे। इसके वारेमें बुद्धने स्वयं चुनार (=संुसुमारगिरि)में वत्सराज उदयनके पुत्र बोधिराज कुमारसे कहा था[1]—"राज-कुमार! बुद्ध होनेसे पहिले....मुझे भी होता था—'सुखमें सुख नहीं प्राप्त हो सकता, दुःखमें सुख प्राप्त हो सकता है।' इसलिए....मैं तरुण बहुत काले केशोंवाला ही, सुन्दर यौवनके साथ, प्रथम वयमें माता-पिताको अश्रुमुख छोड़ घरसे....प्रव्रजित हुआ। ....(पहिले) आलार कालाम (के पास)....गया।...."

आलार कालामने कुछ योगकी विधियाँ बतलाई, किन्तु सिद्धार्थकी जिज्ञासा उनसे पूरी नहीं हुई। वहाँसे चलकर वह उद्दक रामपुत्त (=उद्रक रामपुत्र) के पास गए, वहाँ भी योगकी कुछ बातें सीख सके; किन्तु उनसे भी उन्हें सन्तोष नहीं हुआ। फिर उन्होंने बोधगयाके पास प्रायः छ वर्षो तक योग और अनशनकी भीषण तपस्या की। इस तपस्याके बारेमें वह खुद कहते हैं—

"मेरा शरीर (दुर्बलताकी) चरमसीमा तक पहुँच गया था। जैसे....आसीतिक (अस्सी सालवाले) की गाँठें....वैसे ही मेरे अंग-प्रत्यंग हो गये थे।.... जैसे ऊँटका पैर, वैसे ही मेरा कूल्हा हो गया था। जैसे....सूओंकी (ऊँची-नीची) पाँती, वैसे ही पीठके काँटे हो गये थे। जैसे शालकी पुरानी कड़ियाँ टेढ़ी-मेढ़ी होती है, वैसी ही मेरी पसलियाँ हो गई थी। ....जैसे गहरे कुएँमें तारा, वैसे ही मेरी आँखें दिखाई देती थी।....जैसे कच्ची तोड़ी कड़वी लौकी हवा-धूपसे पिचक जाती है, मुर्झा जाती है, वैसे ही मेरे शिरकी खाल पिचक-मुर्झा गई थी।....उस अनशनसे मेरे पीठके काँटे और पेटकी खाल बिल्कुल सट गई थी।....यदि मैं पाखाना या पेशाब करनेके लिये (उठता) तो वहीं भहराकर गिर पड़ता। जब मैं कायाको सहराते हुए हाथसे गात्रको मसलता, तो....कायासे सड़ी जड़वाले रोम झड़ पड़ते।... मनुष्य....कहते—'श्रमण गौतम, काला है' कोई....कहते—'....काला नहीं, स्याम।' ...कोई....कहते—'....मंगुरी है।' मेरा वैसा परिशुद्ध, गोरा (=परि-अवदात) चमड़े-का रंग नष्ट हो गया था।....

"....लेकिन....मैंने इस (तपस्या)....से उस चरम....दर्शन....को न पाया। (तब विचार हुआ) बोधि (ज्ञान ) के लिये क्या कोई दूसरा मार्ग है?....तब मुझे हुआ—'....मैंने पिता (=शुद्धोदन) शाक्यके खेतपर जामुनकी ठंडी छायाके नीचे बैठ....प्रथम ध्यानको प्राप्त हो विहार किया था, शायद वह मार्ग बोधिका हो।....(किन्तु) इस प्रकारकी अत्यन्त कृश पतली कायासे वह (ध्यान-) सुख मिलना सुकर नहीं है।'....फिर मैं स्थूल आहार—दाल-भात—ग्रहण करने लगा।....उस समय मेरे पास पाँच भिक्षु रहा करते थे।....जब मैं स्थूल आहार....ग्रहण करने लगा, तो वह पाँचो भिक्षु....उदासीन हो चले गये।...."

आगेकी जीवन-यात्राके बारेमें बुद्ध अन्यत्र[2] कहते हैं—

"मैंने एक रमणीय भूभागमें, वनखंडमें एक नदी (=निरंजना) को बहते देखा। उसका घाट रमणीय और श्वेत था। यही ध्यान-योग्य स्थान है, (सोच) वहाँ बैठ गया,...(और) जन्मनेके दुष्परिणामको जान....अनुपम निर्वाणको पा लिया।....मेरा ज्ञान दर्शन (=सा-

---

[1]म० नि० २।४।५ [2]म० नि० १।३।६

क्षात्कार) बन गया, मेरी निजकी मुक्ति अचल हो गई, यह अन्तिम जन्म है, फिर अब (दूसरा) जन्म नहीं (होगा)।"

सिद्धार्थका यह ज्ञान-दर्शन था—दुःख है, दुःखका हेतु (=समुदय) है, दुःखका निरोध (=विनाश) है और दुःख-निरोधका मार्ग। जो धर्म (=वस्तुएँ, घटनाएँ) हैं, वह हेतुसे उत्पन्न होते हैं। उनके हेतुको बुद्धने कहा। और उनका जो निरोध है (उसे भी)। ऐसा मत रखनेवाला महाश्रमण है।"

सिद्धार्थने उन्तीस सालकी आयु (५३४ ई० पू०) में घर छोड़ा। छ वर्ष तक योग-तपस्या करनेके बाद ध्यान और चिन्तन द्वारा ३६ वर्षकी आयु (५२८ ई० पू०) में बोधि (=ज्ञान) प्राप्तकर वह बुद्ध हुए। फिर ४५ वर्ष तक उन्होंने अपने धर्म (=दर्शन) का उपदेशकर ८० वर्षकी उम्र (४८३ ई० पू०) में कुसीनार[1]में निर्वाण प्राप्त किया।

## २. धार्मिक विचार

बुद्ध होनेके बाद उन्होंने सबसे पहिले अपने ज्ञानका अधिकारी उन्हीं पांचो भिक्षुओंको समझा, जो कि अनशन त्यागनेके कारण पतित समझ उन्हें छोड़ गये थे। पता लगाकर वह उनके पास ऋषि-पतन मृगदाव (सारनाथ, बनारस) पहुँचे। बुद्धका पहिला उपदेश उसी शंकाको हटानेके लिए था, जिसके कारण कि अनशन तोड़ आहार आरंभ करनेवाले गौतमको वह छोड़ आये थे। बुद्धने कहा[2]—

"भिक्षुओ! इन दो अतियों (=चरम-पंथों)को....नहीं सेवन करना चाहिए—(१)...काम-सुखमें लिप्त होना; ...(२)...शरीर-पीड़ामें लगना।—इन दोनों अतियोंको छोड़....(मैं) ने मध्यम-मार्ग खोज निकाला है, (जो कि) आँख देनेवाला, ज्ञान करानेवाला ....शान्ति (देने)वाला है।....वह (मध्यम-मार्ग) यही आर्य (=श्रेष्ठ) अष्टांगिक (=आठ अंगोंवाला) मार्ग है, जैसे कि—ठीक दृष्टि (=दर्शन), ठीक संकल्प, ठीक वचन, ठीक कर्म, ठीक जीविका, ठीक प्रयत्न, ठीक स्मृति और ठीक समाधि।...."

### (१) चार आर्य-सत्य

दुःख, दुःख-समुदय (हेतु), दुःख-निरोध, दुःख-निरोधगामी मार्ग—जिनका जिक्र अभी हम कर चुके है, इन्हें बुद्धने आर्य-सत्य (श्रेष्ठ सच्चाइयाँ) कहा है।

**(क)** दुःख-सत्यकी व्याख्या करते हुए बुद्धने कहा है[3]—जन्म भी दुःख है, बुढ़ापा भी दुःख है, मरण...शोक रुदनमनकी खिन्नता-हैरानगी दुःख है। अ-प्रियसे संयोग, प्रियसे वियोग भी दुःख है, इच्छा करके जिसे नहीं पाता वह भी दुःख है। संक्षेपमें पाँचो उपादान-स्कन्ध दुःख है।

**(पाँच उपादान-कन्ध)**—रूप, वेदना, संज्ञा, संस्कार, विज्ञान—यही पाँचो उपादान-स्कंध हैं।

**(१) रूप**—चारों महाभूत—पृथ्वी, जल, वायु, अग्नि, यह रूप उपादान-स्कंध हैं।

**(२) वेदना**—हम वस्तुओं या उनके विचारके सम्पर्कमें आकर जो सुख, दुःख या न-सुख-दुःखके रूपमें अनुभव करते हैं, इसे ही वेदना-स्कंध कहते हैं।

---

[1] **कसया, जिला देवरिया** [2] **सं. नि. ५५।२।१** [3] **दी. नि. २।९**

**(३) संज्ञा**—वेदनाके बाद हमारे मस्तिष्कपर पहिलेसे ही अंकित संस्कारों द्वारा जो हम पहिचानते हैं—'यह वही देवदत्त है,' इसे संज्ञा कहते हैं।

**(४) संस्कार**—रूपोंकी वेदनाओं और संज्ञाओंका जो संस्कार मस्तिष्कपर पड़ा रहता है, और जिसकी सहायतासे वे हम पहचानते—'यह वही देवदत्त है' इसे संस्कार कहते हैं।

**(५) विज्ञान**—चेतना या मनको विज्ञान कहते हैं।

ये पाँचों स्कंध जब व्यक्तिकी तृष्णाके विषय होकर पास आते हैं, तो इन्हें ही उपादान-स्कंध कहते हैं। बुद्धने इन पाँचों उपादान-स्कंधोंको दुःख-रूप कहा है।

**(ख) दुःख-हेतु**—दुःखका हेतु क्या है? तृष्णा काम (भोग) की तृष्णा, भवकी तृष्णा, विभवकी तृष्णा इन्द्रियोंके जितने प्रिय विषय या काम हैं, उन विषयोंके साथ सम्पर्क, उनका ख्याल, तृष्णाको पैदा करता है। "काम (=प्रिय भोग) के लिये ही राजा भी राजाओंसे लड़ते हैं, क्षत्रिय भी क्षत्रियोंसे, ब्राह्मण भी ब्राह्मणोंसे, गृहपति (=वैश्य) भी गृहपतिसे, माता भी पुत्रसे, पुत्र भी मातासे, पिता पुत्रसे, पुत्र पितासे, भाई भाईसे, बहिन भाईसे, भाई बहनसे, मित्र मित्रसे लड़ते हैं। वह आपसमें कलह-विग्रह-विवाद करते एक दूसरेपर हाथसे भी, दंडसे भी, शस्त्रसे भी आक्रमण करते हैं। वह (इससे) मर भी जाते हैं, मरण-समान दुःखको प्राप्त होते हैं।"[१]

**(ग) दुःख-विनाश**—उसी तृष्णाके अत्यन्त निरोध, परित्याग, विनाशको दुःख-निरोध कहते हैं। प्रिय विषयों और तद्विषयक विचारों-विकल्पोंसे जब तृष्णा छूट जाती है, तभी तृष्णाका निरोध होता है। तृष्णाके नाश होनेपर उपादान (=विषयोंके संग्रह करने)का निरोध होता है। उपादानके निरोधसे भव(=लोक)का निरोध होता है, भव निरोधसे जन्म (=पुनर्जन्म)का निरोध होता है। जन्मके निरोधसे बुढ़ापा, मरण-शोक, रोना, दुःख, मनकी खिन्नता, हैरानगी नष्ट हो जाती है। इस प्रकार दुःखोंका निरोध होता है।

यही दुःख-निरोध बुद्धके सारे दर्शनका केन्द्र-विन्दु है।

**(घ) दुःख-विनाशका मार्ग**—दुःख-निरोधकी ओर ले जानेवाला मार्ग क्या है? आर्य अष्टांगिक मार्ग—जिसे पहिले गिना आये हैं। आर्य-अष्टांगिक मार्गकी आठ बातोंको ज्ञान (=प्रज्ञा), सदाचार (=शील) और योग (=समाधि) इन तीन भागों (=स्कंधों) में बाँटनेपर वह होते हैं—

| | |
|---|---|
| (१) ज्ञान | ठीक दृष्टि<br>ठीक संकल्प |
| (२) शील | ठीक वचन<br>ठीक कर्म<br>ठीक जीविका |
| (३) समाधि | ठीक प्रयत्न<br>ठीक स्मृति<br>ठीक समाधि |

---

[१] म० नि० १।२।३

## (२). त्रिविध धर्म

**(क) ठीक ज्ञान—**

**(१) ठीक (=सम्यग्) दृष्टि**—कायिक, वाचिक, मानसिक बुरे-भले कर्मोंके ठीक-ठीक ज्ञानको ठीक दृष्टि कहते हैं। बुरे-भले कर्म इस प्रकार हैं—

| | | बुरे कर्म | भले कर्म |
|---|---|---|---|
| कायिक | १ | हिंसा | अ-हिंसा |
| | २ | चोरी | अ- चोरी |
| | ३ | (यौन) व्यभिचार | अ-व्यभिचार |
| वाचिक | ४ | मिथ्याभाषण | अ-मिथ्याभाषण |
| | ५ | चुगली | न- चुगली |
| | ६ | कटुभाषण | अ-कटुभाषण |
| | ७ | बकवास | न-बकवास |
| मानसिक | ८ | लोभ | अ-लोभ |
| | ९ | प्रतिहिंसा | अ-प्रतिहिंसा |
| | १० | झूठी धारणा | न-झूठी धारणा |

दुःख, हेतु, निरोध, मार्गका ठीकसे ज्ञान ही ठीक दृष्टि ( =दर्शन ) कही जाती है।

**(२) ठीक संकल्प**—राग-हिंसा-प्रतिहिंसा-रहित संकल्पको ही ठीक संकल्प कहते हैं।

**(ख) ठीक आचार—**

**(१) ठीक वचन**—झूठ, चुगली, कटुभाषण और बकवाससे रहित सच्ची मीठी बातोंका बोलना।

**(२) ठीक कर्म**—हिंसा-चोरी-व्यभिचार-रहित कर्म ही ठीक कर्म हैं।

**(३) ठीक जीविका**—झूठी जीविका छोड़ सच्ची जीविकासे शरीर-यात्रा चलाना। उस समयके शासक-शोषक-समाज द्वारा अनुमोदित सभी जीविकाओंमें सिर्फ प्राणि-हिंसा संबंधी निम्न जीविकाओंको ही बुद्धने झूठी जीविका कहा[१]—

"हथियारका व्यापार, प्राणिका व्यापार, मांसका व्यापार, मद्यका व्यापार, विषका व्यापार।"

**(ग) ठीक समाधि—**

**(१) ठीक प्रयत्न** (=व्यायाम)—इन्द्रियोंपर संयम, बुरी भावनाओंको रोकने तथा अच्छी भावनाओंके उत्पादनका प्रयत्न, उत्पन्न अच्छी भावनाओंको कायम रखनेका प्रयत्न—ये ठीक प्रयत्न हैं।

**(२) ठीक स्मृति**—काया, वेदना, चित्त और मनके धर्मोंके ठीक स्वभावों—उनके मलिन, क्षण-विध्वंसी आदि होने—का सदा स्मरण रखना।

---

[१]अं. नि. ५

(८) **ठीक समाधि**—"चित्तकी एकाग्रताको समाधि कहते हैं।"[1] ठीक समाधि वह है, जिससे मनके विक्षेपोंको हटाया जा सके।

बुद्धकी शिक्षाओंको अत्यंत संक्षेपमें एक पुरानी गाथामें इस तरह कहा गया है—

"सारी बुराइयोंका न करना और अच्छाइयोंका संपादन करना,
अपने चित्तका संयम करना, यह बुद्धकी शिक्षा है।"

अपनी शिक्षाका क्या मुख्य प्रयोजन है, इसे बुद्धने इस तरह बतलाया है[2]—

"भिक्षुओ! यह ब्रह्मचर्य (=भिक्षुका जीवन) न लाभ-सत्कार-प्रशंसाके लिए है, न शील (=सदाचार)की प्राप्तिके लिये, न समाधि-प्राप्तिके लिये, न ज्ञान=दर्शनके लिये है। जो चित्तकी अटूट मुक्ति है, उसीके लिए....यह ब्रह्मचर्य है, यही सार है, यही उसका अन्त है।"

बुद्धके दार्शनिक विचारोंको देनेसे पूर्व उनके जीवनके बाकी अंशको समाप्त कर देना जरूरी है।

### ३. धर्म-प्रचारका आदेश और निर्वाण

सारनाथमें अपने धर्मका प्रथम उपदेशकर, वही वर्षा बिता, वर्षाके अंतमें स्थान छोड़ते प्रथम चार मासोंमें हुए अपने साठ शिष्योंको उन्होंने इस तरह संबोधित किया[3]—

"भिक्षुओ! बहुत जनोंके हितके लिए, बहुत जनोंके सुखके लिए, लोकपर दया करनेके लिए, देव-मनुष्योंके प्रयोजन-हित-सुखके लिए विचरण करो। एक साथ दो मत जाओ।....मैं भी....अकेला....सेनानी-ग्राममें....धर्म-उपदेशके लिए जा रहा हूँ।"

इसके बाद ४४ वर्ष बुद्ध जीवित रहे। इन ४४ वर्षोंके बरसातके तीन मासोंको छोड़ वह बराबर विचरते, जहाँ-तहाँ ठहरते, लोगोंको अपने धर्म और दर्शनका उपदेश करते रहे बुद्धने बुद्धत्व-प्राप्तिके बादकी ४४ बरसातोंको निम्न स्थानोंपर बिताया था—

| | स्थान | ई० पू० | | स्थान | ई० पू० |
|---|---|---|---|---|---|
| | (लुंबिनी जन्म) | ५६३ | १३. | चालिय पर्वत (बिहार) | ५१६ |
| | (बोधगयामें बुद्धत्व लाभ) | ५२८ | १४. | श्रावस्ती (गोंडा) | ५१५ |
| १. | ऋषिपतन (सारनाथ) | ५२८ | १५. | कपिलवस्तु | ५१४ |
| २-४ | राजगृह | ५२७-२५ | १६. | आलवी[6] | ५१३ |
| ५. | वैशाली | ५२४ | १७. | राजगृह | ५१२ |
| ६. | मंकुल-पर्वत (बिहार) | ५२३ | १८. | चालियपर्वत | ५११ |
| ७. | (त्रयस्त्रिंश ?) | ५२२ | १९. | ,, | ५१० |
| ८. | सुंसुमारगिरि (=चुनार) | ५२१ | २०. | राजगृह | ५०९ |
| ९. | कौशाम्बी (इलाहाबाद) | ५२० | २१-४५ | श्रावस्ती | ५०८-४८४ |
| १०. | पारिलेयक (मिर्जापुर) | ५१९ | ४६. | वैशाली | ४८३ |
| ११. | नाला[4] (बिहार) | ५१८ | | कुसीनगरमें निर्वाण | ४८३ |
| १२. | वैरंजा[5] | ५१७ | | | |

---

[1]म. नि. १।५।४　　[2]म. नि. १।३।९　　[3]सं. नि. ४।१।४
[4]नालन्दा　　[5]कन्नौज और मथुराके बीच　　[6]अरवल (कानपुर)

उनके विचरणका स्थान प्रायः सारे उत्तर-देश और सारे बिहार तक सीमित था, इससे बाहर वह कभी नहीं गये।

## ३. जनतंत्रता-वाद

हम देख चुके हैं, कि जहाँ बुद्ध एक ओर अत्यन्त भोग-मय जीवनके विरुद्ध थे, वहाँ दूसरी ओर वह शरीर सुखानेको भी मूर्खता समझते थे। कर्मकांड, भक्तिकी अपेक्षा उनका झुकाव ज्ञान और बुद्धिवादकी ओर ज्यादा था। उनके दर्शनकी विशेषताको हम अभी कहनेवाले हैं। इन सारी बातोंके कारण अपने जीवनमें और बादमें भी बुद्ध प्रतिभाशाली व्यक्तियोंको आकर्षित करनेमें समर्थ हुए। मगधके सारिपुत्र, मौद्गल्यायन, महाकश्यप ही नहीं, सुदूर उज्जैनके राजपुरोहित महाकात्यायन जैसे विद्वान् ब्राह्मण उनके शिष्य बने, जिन्होंने ब्राह्मणोंके धर्म और स्वार्थके विरोधी बौद्ध धर्मके प्रति ब्राह्मणोंमें कटुता फैलने —खासकर प्रारंभिक सदियोंमें—से रोका। मगधका राजा बिंबिसार बुद्धका अनुयायी था। कोसलके राजा प्रसेनजित्को इसका बहुत अभिमान था कि बुद्ध भी कोसल क्षत्रिय हैं और वह भी कोसल क्षत्रिय। उसने बुद्धका और नजदीकी बननेके लिये शाक्यवंशकी कन्याके साथ ब्याह किया था। शाक्य-मल्ल-लिच्छवि-गणराजाओंमें बुद्धके अनुयायियोंकी भारी संख्या थी। बुद्धका जन्म एक गणराज्य (शाक्य) में हुआ था और मृत्यु भी एक गणराज्य (मल्ल) ही में हुई। गणराज्य-प्रणाली उनको कितनी प्रिय थी, यह इसीसे मालूम है, कि अजातशत्रुके साथ अच्छा संबंध होनेपर भी उन्होंने उसके विरोधी वैशाली गणके लिच्छवियोंकी प्रशंसा करते हुए राष्ट्रके अपराजित रखनेवाली निम्न सात बातें बतलाई—

(१) बराबर एकत्रित हो सामूहिक निर्णय करना; (२) (निर्णयके अनुसार) कर्तव्यको एक हो पूरा करना; (३) व्यवस्था (=कानून और विनय) का पालन करना; (४) वृद्धोंका सत्कार करना; (५) स्त्रियोंपर जबरदस्ती नहीं करना; (६) जातीय धर्मका पालन करना; (७) धर्माचार्योंका सत्कार करना।

इन सात बातोंमें सामूहिक निर्णय, सामूहिक कर्तव्य-पालन, स्त्री-स्वातंत्र्य प्रगतिके अनुकूल विचार थे; किन्तु बाकी बातोंपर जोर देना यही बतलाता है, कि वह तत्कालीन सामाजिक व्यवस्थामें हस्तक्षेप करना अव्यावहारिक मानते थे। वैयक्तिक तृष्णाके दुष्परिणामको उन्होंने देखा था, दुःखोंका कारण यही तृष्णा है। दुःखोंका चित्रण करते हुए उन्होंने कहा था[१]—

"चिरकालमें तुमने....माता-पिता-पुत्र-दुहिताके मरणको सहा,....भोग-रोगकी आफतोंको सहा, प्रियके वियोग अप्रियके संयोगसे रोते-क्रन्दन करते जितना आँसू तुमने गिराया, वह चारों समुद्रोंके जलसे भी ज्यादा है।"

यहाँ उन्होंने दुःख और उसकी जड़को समाजमें न ख्यालकर व्यक्तिमें देखनेकी कोशिश की। भोगकी तृष्णाके लिए राजाओं, क्षत्रियों, ब्राह्मणों, वैश्यों, सारी दुनियाको झगड़ते मरते-मारते देखकर भी उस तृष्णाको व्यक्तिसे हटानेकी कोशिश की। उनके मतानुसार मानो, काँटोंसे बचनेके लिए सारी पृथ्वीको तो नहीं ढँका जा सकता, हाँ, अपने पैरोंको चमड़ेसे ढाककर काँटोंसे बँचा जा सकता है। वह समय भी ऐसा नहीं था कि बुद्ध जैसे प्रयोगवादी दार्शनिक सामाजिक पापोंको

---

[१]संο निο १४

सामाजिक चिकित्सासे दूर करनेकी कोशिश करते । तो भी वैयक्तिक संपत्तिकी बुराइयोंको वह जानते थे, इसीलिए जहाँतक उनके अपने भिक्षु-संघका संबंध था, उन्होंने उसे हटाकर भोगमें पूर्ण साम्यवाद स्थापित करना चाहा ।

## ४. बुद्धका दर्शन

"अनित्य, दुःख, अनात्म"[1] इस एक सूत्रमें बुद्धका सारा दर्शन आ जाता है । इनमें दुःखके बारेमें हम कह चुके है ।

**(१) क्षणिकवाद—**

बुद्धने तत्त्वोंका विभाजन तीन प्रकारसे किया है—(१) स्कंध, (२) आयतन, (३) धातु ।

स्कंध पाँच हैं—रूप, वेदना, संज्ञा, संस्कार और विज्ञान । रूपमें पृथ्वी आदि चारों महाभूत शामिल है । विज्ञान चेतना या मन है । वेदना सुख-दुःख आदिका जो अनुभव होता है, उसे कहते है । संज्ञा होश या अभिज्ञानको कहते है । संस्कार मनपर बच रही छाप या वासनाको कहते हैं । इस प्रकार वेदना, संज्ञा, संस्कार रूपके संपर्कसे विज्ञान (=मन) की भिन्न-भिन्न स्थितियाँ[2] हैं । बुद्धने इन स्कंधोंको[3] अ-नित्य, संस्कृत (=कृत)=प्रतीत्यसमुत्पन्न=क्षयधर्मवाला=व्यय धर्मवाला=....निरोध (=विनाश)धर्मवाला कहा है ।

आयतन बारह है—छ इन्द्रियाँ (चक्षु, श्रोत्र, घ्राण, जिह्वा, काया या चमड़ा और मन) और छ उनके विषय—रूप, शब्द, गंध, रस, स्प्रष्टव्य और धर्म (=वेदना, संज्ञा, संस्कार)।

धातु अठारह है—उपर्युक्त छ इन्द्रियाँ तथा उनके छ विषय, और इन इन्द्रियों तथा विषयोंके सम्पर्कसे होनेवाले छ विज्ञान (=चक्षु-विज्ञान, श्रोत्र-विज्ञान, घ्राण-विज्ञान, जिह्वा-विज्ञान, काय-विज्ञान और मन-विज्ञान)।

विश्वकी सारी वस्तुएँ स्कंध, आयतन, धातु तीनोंमेंसे किसी एक प्रक्रियासे बाँटी जा सकती हैं । इन्हें ही नाम और रूपमें भी विभक्त किया जा सकता है, जिनमें नाम विज्ञानका पर्याय-वाची है । यह सभी अनित्य है[4]—

"यह अटल नियम है—....रूप (महाभूत), वेदना, संज्ञा, संस्कार, विज्ञान (ये) सारे संस्कार (=कृतवस्तुएँ) अनित्य हैं ।"

"रूप....वेदना....संज्ञा....संस्कार....विज्ञान (ये पाँचो स्कंध) नित्य, ध्रुव, शाश्वत, अविकारी नहीं है, यह लोकमें पंडितसम्मत (बात) है । मैं भी (वैसा) ही कहता हूँ । ऐसा कहने....समझाने....पर भी जो नहीं समझता, नहीं देखता, उस.... बालक (=मूर्ख),....अंधे, बेआँख, अजान,....के लिए मैं क्या कर सकता हूँ ।"

रूप (भौतिक पदार्थ) की क्षणिकताको तो आसानीसे समझा जा सकता है । विज्ञान (=मन) उससे भी क्षणभंगुर है, इसे दर्शाते हुए बुद्ध कहते है[5]—

"भिक्षुओ ! यह बल्कि बेहतर है, कि अजान....(पुरुष) चार महाभूतोंकी इस कायाको ही आत्मा (=नित्य तत्त्व) मान लें, किन्तु चित्तको (वैसा मानना ठीक) नहीं, सो

---

[1] अं० नि० ३।१।३४ [2] "संज्ञा' वेदना' विज्ञान' यह तीनों मिले जुले हैं, बिलग नहीं (म० नि० १।५।३) [3] दी० नि० २।१५ [4] अं० नि० ३।१।३४ [5] सं० नि० १२।७

क्यों ?....चारो महाभूतोंकी यह काया एक....दो....तीन....चार....पाँच...छ...सात वर्ष तक भी मौजूद देखी जाती है; किन्तु जिसे 'चित्त', 'मन' या 'विज्ञान' कहा जाता है, वह रात और दिनमें भी (पहिलेसे) दूसरा ही उत्पन्न होता है, दूसरा ही नष्ट होता है।"

बुद्धके दर्शनमें अनित्यता एक ऐसा नियम है, जिसका कोई अपवाद नहीं है।

बुद्धका अनित्यवाद भी 'दूसरा ही उत्पन्न होता है, दूसरा ही नष्ट होता है' के कहे अनुसार किसी एक मौलिक तत्त्वका बाहरी परिवर्तनमात्र नहीं, बल्कि एकका बिल्कुल नाश और दूसरेका बिल्कुल नया उत्पाद है—बुद्ध कार्य-कारणकी निरन्तर या अविच्छिन्न सन्ततिको नहीं मानते।

### (२) प्रतीत्य-समुत्पाद—

यद्यपि कार्य-कारणको बुद्ध अविच्छिन्न सन्तति नहीं मानते, तो भी वह यह मानते हैं कि "इसके होनेपर यह होता है"। (एकके विनाशके बाद दूसरेकी उत्पत्ति) इसी नियमको बुद्धने प्रतीत्य-समुत्पाद नाम दिया है। हर एक उत्पादका कोई प्रत्यय है। प्रत्यय और हेतु (=कारण) समानार्थक शब्द मालूम होते हैं; किन्तु बुद्ध प्रत्ययसे वही अर्थ नहीं लेते, जो कि दूसरे दार्शनिकोंको हेतु या कारणमे अभिप्रेत हैं। प्रत्ययसे उत्पादका अर्थ है बीतनेसे उत्पाद, यानी एकके बीत जाने, नष्ट हो जानेपर दूसरेकी उत्पत्ति। बुद्धका प्रत्यय ऐसा हेतु है, जो किसी वस्तु या घटनाके उत्पन्न होनेसे पहिले क्षण सदा लुप्त होते देखा जाता है। प्रतीत्य-समुत्पाद कार्य-कारण-नियमको अविच्छिन्न नहीं, विच्छिन्न प्रवाह बतलाता है। प्रतीत्य-समुत्पाद के इसी विच्छिन्न प्रवाहको लेकर आगे नागार्जुनने अपने शून्यवादको विकसित किया।

**प्रतीत्य-समुत्पाद** बुद्धके सारे दर्शनका आधार है। उनके दर्शनके समझनेकी यह कुंजी है। यह खुद बुद्धके इस वचनसे मालूम होता है[१]—

"जो प्रतीत्य-समुत्पादको देखता है, वह धर्म (=बुद्धके दर्शन)को देखता है; जो धर्मको देखता है, वह प्रतीत्य-समुत्पादको देखता है। यह पाँच उपादान-स्कंध (रूप, वेदना, संज्ञा, संस्कार, विज्ञान) प्रतीत्य-समुत्पन्न (=विच्छिन्न प्रवाहके तौरपर उत्पन्न) है।"

प्रतीत्य-समुत्पादके नियमको मानव-व्यक्तिपर लगाते हुए बुद्धने इसके बारह अंग (=द्वादशांग प्रतीत्य-समुत्पाद) बतलाए हैं। पुराने उपनिषद्के दार्शनिक तथा दूसरे कितने ही आचार्य नित्य, ध्रुव, अविनाशी तत्त्वको आत्मा कहते थे। बुद्धके प्रतीत्य-समुत्पादमें आत्माके लिए कोई गुंजाइश न थी, इसीलिए आत्मवादको वह महा-अविद्या कहते थे।

"....'यह (पाँच स्कंध) उत्पन्न हैं–यह अच्छी प्रकार प्रज्ञासे देखनेपर (आत्माके होनेका) सन्देह नष्ट हो जाता है ना ?'

'हाँ, भन्ते !'

'भिक्षुओ ! यह (पाँच स्कंध) उत्पन्न हैं—इस (विषयमें) तुम सन्देह-रहित हो ना ?'

'हाँ, भन्ते।'

"भिक्षुओ ! 'यह (पांच स्कंध=भौतिक तत्त्व और मन) उत्पन्न हैं,'....'यह अपने

---

[१]म० नि० १।३।८

आहारसे उत्पन्न है'. . . .'यह अपने आहारके निरोधसे निरुद्ध होनेवाला है'—यह ठीकसे, अच्छी प्रकार जानना सुदृष्ट है ना ?'

'हाँ, भन्ते !'

"भिक्षुओ ! तुम इस. . . .परिशुद्ध, (सु-)दृष्ट (विचार) में भी आसक्त न होना, रमण न करना, मेरा 'धन है'—न समझना, न ममता करना। बल्कि भिक्षुओ ! मेरे उपदेश किये धर्मको बेड़े (=कुल्ल)के समान समझना, (यह) पार होनेके लिए है, पकड़ रखनेके लिए नहीं है।". . . .

साति केवट्टपुत्तके मनमें 'आत्मा है' की अविद्या छाई थी, उस अविद्याका कारण समझाते हुए बुद्धने कहा—

"सभी आहारोंका निदान(=कारण) है तृष्णा,. . . .उसका निदान वेदना,. . . .उसका निदान स्पर्श, . . .उसका निदान छ आयतन(=पाँचो इन्द्रियाँ और मन),. . .उसका निदान नाम और रूप,. . .उसका निदान विज्ञान,. . .उसका निदान संस्कार,. . . .उसका निदान अविद्या।"

अविद्या फिर अपने चक्रको बारह अंगोंमें दुहराती है, इसे ही द्वादशांग प्रतीत्य-समुत्पाद कहते हैं—

| | |
|---|---|
| १. अविद्या ← | जरामरण १२. |
| ↓ | ↑ |
| २. संस्कार | जाति ११. |
| ↓ | ↑ |
| ३. विज्ञान | भव १०. |
| ↓ | ↑ |
| ४. नाम-रूप | उपादान ९. |
| ↓ | ↑ |
| ५. छ आयतन (=इन्द्रियां) | तृष्णा ८. |
| | ↑ |
| ६. स्पर्श → | वेदना ७. |

तृष्णाकी उत्पत्तिकी कथा कहते हुए बुद्धने वहीं कहा है[1]—"भिक्षुओ ! तीनके एकत्रित होनेसे गर्भधारण होता है।. . . .

. . .(१) माता-पिता एकत्रित होते हैं, (२) माता ऋतुमती होती है, (३)गंधर्व उपस्थित होता है।. . . .तब माता गर्भको. . . .नौ या दस मासके बाद जनती है।. . . .उसको. . . .माता अपने लोहित. . . .दूधसे पोसती है। तब वह बच्चा (कुछ) बड़ा होनेपर. . . .बच्चोंके खिलौने—बंका, घड़िया, मुँहके लट्टू, चिगुलिया, तराजू, गाड़ी, धनुहीसे खेलता है।. . . . (और) बड़ा होनेपर. . . .पाँच प्रकारके विषय-भोगों (रूप, शब्द, रस, गंध, स्पर्श)का सेवन करता है।. . . .वह (उनकी अनुकूलता, प्रतिकूलता आदिके अनुसार) अनुरोध (=राग), विरोधमें पड़ा सुखमय, दुःखमय, न-सुख-न-दुखमय वेदनाको अनुभव करता है, उनका अभिनन्दन करता है।. . . .(इस प्रकार) अभिनन्दन करते उसे नन्दी(=तृष्णा) उत्पन्न होती है।. . . .

---

[1]म०-नि० १।४।८

वेदनाओंके विषयमें जो यह नन्दी (=तृष्णा) है, यही उसका उपादान (=ग्रहण करना या ग्रहण करनेकी इच्छा) है।"

**(३) अनात्मवाद—**

बुद्धके पहिले उपनिषद्के ऋषि आत्माके दर्शनक जबरदस्त प्रचारक थे। साथ ही उस समय चार्वाककी तरहके भौतिकवादी दार्शनिक भी थे, यह भी हमें मालूम है। नित्यतावादियोंके आत्मा-संबंधी विचारोंको दो भागोंमें बाँटा जाता है; एक वह जिसमें आत्माको रूपी (इन्द्रियगोचर) माना जाता है और दूसरेमें उसे अ-रूपी। फिर इन दोनों विचारवालोंमें कुछ आत्माको अनन्त मानते और कुछ सान्त (=परित्त या अणु)। फिर ये दोनों विचारवाले नित्यवादी और अनित्यवादी दो भागोंमें बँटे हैं—




आत्मवादके लिए बुद्धने एक दूसरा शब्द सत्काय-दृष्टि भी व्यवहृत किया है। सत्कायका अर्थ है कायामें विद्यमान (=कायासे भिन्न अजर-अमर तत्त्व)। अभी साति केवट्टपुत्तके विज्ञान (=जीव) के आवागमनकी बात करनेपर बुद्धने उसे कितना फटकारा और अपनी स्थितिको स्पष्ट किया, यह बतला चुके हैं। बुद्ध सत्काय (=आत्मा) की धारणाको दर्शन-संबंधी एक भारी बंधन (=दृष्टि-संयोजन) मानते थे और सच्चे ज्ञानकी प्राप्तिके लिए उसके नष्ट करनेकी सबसे ज्यादा जरूरत समझते थे। बुद्धकी शिष्या पंडिता धम्मदिन्नाने अपने एक उपदेश में पाँच उपादान (=ग्रहण करनेकी इच्छासे युक्त)—स्कन्धोंको सत्काय बतलाया है। और आवागमनकी तृष्णाको सत्काय-दृष्टिका कारण।

बुद्ध अविद्या और तृष्णासे मनुष्यकी सारी प्रवृत्तियोंकी व्याख्या करते हैं। लेकिन बुद्ध सत्काय-दृष्टि या आत्मवादकी धारणाको नैसर्गिक नहीं मानते थे, इसीलिए उन्होंने कहा है—

"उतान (ही) सो सकनेवाले (दुधमुँहे) अबोध छोटे बच्चेको सत्काय (=आत्मवाद) का भी (पता) नहीं होता, फिर कहाँसे उसे सत्काय-दृष्टि उत्पन्न होगी?"[1]

उपनिषद्के इतने परिश्रमसे स्थापित किए आत्माके महान् सिद्धान्तको प्रतीत्य-समुत्पादवादी बुद्ध कितनी तुच्छ दृष्टिसे देखते थे[2]?—

---

[1]म० नि० २।२।४  [2]म० नि० १।१।२

"जो यह मेरा आत्मा अनुभव कर्त्ता, अनुभवका विषय है, और तहाँ-तहाँ (अपने) भले-बुरे कर्मोंके विषयको अनुभव करता है; वह मेरा आत्मा नित्य=ध्रुव=शाश्वत=अपरिवर्त्तन-शील है, अनन्त वर्षों तक वैसा ही रहेगा—यह भिक्षुओ! केवल भरपूर बालधर्म (=मूर्ख-विश्वास) है।"

अपने दर्शनमें अनात्मसे बुद्धको अभावात्मक वस्तु अभिप्रेत नहीं है। उपनिषद्में आत्मा-को ही नित्य, ध्रुव, वस्तु-सत् माना जाता था। बुद्धधर्ममें उसका निम्न प्रकार (प्रत्याख्यान) है-

(उपनिषद्)—आत्मा=नित्य, ध्रुव, वस्तुसत्

(बुद्ध)—अन्-आत्म=अ-नित्य, अ-ध्रुव=वस्तुसत्। इसीलिए वह एक जगह कहते हैं—

"रूप अनात्मा है; वेदना अनात्मा है, संज्ञा..संस्कार..विज्ञान..सारे धर्म अनात्मा हैं।"[1]

बुद्धने प्रतीत्य-समुत्पादके जिस महान् और व्यापक सिद्धान्तका आविष्कार किया था, उसके व्यक्त करनेके लिए उस वक्त अभी भाषा भी तैयार नहीं हुई थी; इसलिए अपने विचारोंको प्रकट करनेके वास्ते जहाँ उन्हें प्रतीत्य-समुत्पाद, सत्काय जैसे कितने ही नए शब्द गढ़ने पड़े, वहाँ कितने ही पुराने शब्दोंका उन्होंने अपने नए अर्थोंमें प्रयोग किया। उपर्युक्त उद्धरणमें धर्मको उन्होंने अपने खास अर्थमें प्रयुक्त किया है, जो कि आजके साइंसकी भाषामें वस्तु नहीं घटना शब्दका पर्यायवाची है। 'ये धर्मा हेतु-प्रभवा; (=जो धर्म हैं, वह हेतुसे उत्पन्न है) —यहाँ भी धर्म विच्छिन्न-प्रवाहवाले विश्वके कण-तरंग अवयवको बतलाता है।

**(४) अ-भौतिकवाद—**

आत्मवादके बुद्ध जबरदस्त विरोधी थे सही, किन्तु इससे यह अर्थ नहीं लेना चाहिए, कि वह भौतिक(=जड़)वादी थे। बुद्धके समय कोसलदेशकी सालविका नगरीमें लौहित्य नामक एक ब्राह्मण सामन्त रहता था। धर्मोंके बारेमें उसकी बहुत बुरी राय थी[2]—

"संसारमें (कोई ऐसा) श्रमण (=संन्यासी) या ब्राह्मण नहीं है, जो अच्छे धर्मको... जानकर..दूसरेको समझावेगा। भला दूसरा दूसरेके लिए क्या करेगा? (नये-नये धर्म क्या है), जैसे कि एक पुराने बन्धनको काटकर दूसरे नए बन्धनका डालना। इसी प्रकार मैं इसे पाप (=बुराई) और लोभकी बात समझता हूँ।"

बुद्धने अपने शील-समाधि-प्रज्ञा संबंधी उपदेश द्वारा उसे समझानेकी कोशिश की थी।

कोसलदेशमें ही एक दूसरा सामन्त—सेतव्याका स्वामी पायासी राजन्य था। उसका मत था[3]—

"यह भी नहीं है, परलोक भी नहीं है, जीव मरनेके बाद (फिर) नहीं पैदा होते, और अच्छे-बुरे कर्मोंका कोई भी फल नहीं होता।"

पायासी क्यों परलोक और पुनर्जन्मको नहीं मानता था, इसके लिए उसकी तीन दलीलें थीं, जिन्हें कि बुद्धके शिष्य कुमार काश्यपके सामने उसने पेश की थीं—(१) किसी मरेने लौट-कर नहीं कहा, कि दूसरा लोक है; (२) धर्मात्मा आस्तिक—जिन्हें स्वर्ग मिलना निश्चित

---

[1]चूलसच्चक सुत्त—म० नि० १।४।५ (अनु०, पृ० १३८) [2]दी० नि० १।१२
[3]वही, २।१०

है—भी मरनेके अनिच्छुक होते हैं; (३) जीवके निकल जानेसे मृत शरीरका न वज़न कम होता है, और न सावधानीसे मारनेपर ही जीवको कहींसे निकलते देखा जाता है।

बुद्ध समझते थे, कि भौतिकवाद उनके ब्रह्मचर्य और समाधिका भी वैसा ही विरोधी है, जैसा कि वह आत्मवादका विरोधी है; इसीलिए उन्होंने कहा[1]—

"'वही जीव है वही शरीर है' (दोनों एक हैं) ऐसा मत होनेपर ब्रह्मचर्यवास नहीं हो सकता। 'जीव दूसरा है शरीर दूसरा है' ऐसा मत (=दृष्टि) होनेपर भी ब्रह्मचर्यवास नहीं हो सकता।"

आदमी ब्रह्मचर्यवास (साधुका जीवन) तब करता है, जब कि इस जीवनके बाद भी उसे फल पाने या काम पूरा करनेका अवसर मिलनेवाला हो। भौतिकवादीके वास्ते इसीलिए ब्रह्म-चर्यधास व्यर्थ है। शरीर और जीवको भिन्न-भिन्न माननेवाले आत्मवादीके लिए भी ब्रह्मचर्य-वास व्यर्थ है; क्योंकि नित्य-ध्रुव आत्मामें ब्रह्मचर्य द्वारा संशोधन-संवर्द्धनकी गुंजाइश नहीं। इस तरह बुद्धने अपनेको अभौतिकवादी अनात्मवादीकी स्थितिमें रक्खा।

**(५) अनीश्वरवाद—**

बुद्धके दर्शनका जो स्वरूप—अनित्य, अनात्म, प्रतीत्य-समुत्पाद—हम देख चुके हैं, उसमें ईश्वर या ब्रह्मकी भी उसी तरह गुंजाइश नहीं है, जैसे कि आत्माकी। यह सच है कि बुद्धने ईश्वरवादपर उतने ही अधिक व्याख्यान नहीं दिए हैं, जितने कि अनात्मवाद पर। इससे कुछ भारतीय—साधारण ही नहीं, लब्धप्रतिष्ठ पश्चिमी ढंगके प्रोफेसर—भी यह कहते हैं, कि बुद्धने चुप रहकर इस तरहके बहुतसे उपनिषद्के सिद्धान्तोंकी पूर्ण स्वीकृति दे दी है।

ईश्वरका ख्याल जहाँ आता है, उससे विश्वके स्रष्टा, भर्ता,हर्त्ता एक नित्य चेतन शक्तिका अर्थ लिया जाता है। बुद्धके प्रतीत्य-समुत्पादमें ईश्वरकी गुंजाइश तभी हो सकती है, जब कि सारे "धर्मों" की भाँति वह भी प्रतीत्य-समुत्पन्न हो। प्रतीत्य-समुत्पन्न होने पर वह ईश्वर ही नहीं रहेगा। उपनिषद्में हम विश्वका एक कर्त्ता पाते हैं—

"प्रजापतिने प्रजाकी इच्छासे तप किया।..उसने तप करके जोड़े पैदा किए।"[2]

"ब्रह्म..ने कामना की।..तप करके उसने इस सब (=विश्व) को पैदा किया।.."[3]

"आत्मा पहले अकेला ही था।..उसने चाहा—'लोकोंको सिरजूँ।' उसने इन लोकोंको सिरजा।"[2]

अब बुद्ध इस स्रष्टिकर्त्ता ब्रह्मा, आत्मा, ईश्वर, सत्..की क्या गति बनाते हैं, इसे सुन लीजिए। मल्लोंके एक गणराज्यकी राजधानी अनूपिया[3] में बुद्ध भार्गव-गोत्र परिब्राजकसे इस बातपर वार्त्तालाप कर रहे हैं।[4]——

"भार्गव! जो श्रमण-ब्राह्मण, **ईश्वर** (=इस्सर) या ब्रह्माके कर्ता होनेके मत (=आचा-र्यक) को श्रेष्ठ बतलाते हैं, उनके पास जाकर मैं यह पूछता हूँ—'क्या सचमुच आप लोग ईश्वर..के कर्त्तापनको श्रेष्ठ बतलाते हैं?' मेरे ऐसा पूछनेपर वे 'हाँ' कहते हैं। उनसे मैं (फिर) पूछता हूँ—'आप लोग कैसे **ईश्वर** या ब्रह्माके कर्तापनको श्रेष्ठ बतलाते हैं?' मेरे

---

[1]अं० नि० ३ [2]प्रश्नोपनिषद १।३-१३ [3]छपरा जिलामें तथा अनोमा नदीके पास
[4]दी. नि. ३।१

ऐसा पूछने पर.....वे मुझसे ही पूछने लगते हैं।..मैं उनको उत्तर देता हूँ—'..बहुत दिनोंके बीतनेपर..इस लोकका प्रलय होता है।..(फिर) बहुत काल बीतनेपर इस लोककी उत्पत्ति होती है। उत्पत्ति होनेपर सूने ब्रह्म-विमान (=ब्रह्मा का उड़ता फिरता घर) प्रकट होता है। तब (आभास्वर देवलोकका) कोई प्राणी आयुके क्षीण होनेसे या पुण्यके क्षीण होनेसे ..उस सूने ब्रह्म-विमानमें उत्पन्न होता है।..वह वहाँ बहुत दिनों तक रहता है। बहुत दिन तक अकेला रहनेके कारण उसका जी ऊब जाता है, और उसे भय मालूम होने लगता है।—अहो दूसरे प्राणी भी यहाँ आवें।'..

"दूसरे प्राणी भी आयुके क्षय होनेसे..शून्य ब्रह्म-विमानमें उत्पन्न होते हैं।..जो प्राणी वहाँ पहिले उत्पन्न होता है, उसके मनमें होता है—'मैं ब्रह्मा, महाब्रह्मा, विजेता, अविजित, सर्वज्ञ, वशवर्ती, **ईश्वर**, कर्त्ता, निर्माता, श्रेष्ठ, स्वामी और भूत तथा भविष्यके प्राणियोंका पिता हूँ। मैंने ही इन प्राणियोंको उत्पन्न किया है;..(क्योंकि) मेरे ही मनमें यह पहिले हुआ था—'दूसरे भी प्राणी यहाँ आवें।' अतः मेरे ही मनसे उत्पन्न होकर ये प्राणी यहाँ आए हैं। और जो प्राणी पीछे उत्पन्न हुए, उनके मनमें भी होता है—'यह ब्रह्मा..ईश्वर..कर्त्ता है।..सो क्यों? (इसलिए कि) हम लोगोंने इसको पहिले ही से यहाँ विद्यमान पाया। हम लोग (तो) पीछे उत्पन्न हुए।'.. दूसरे प्राणी जब उस (देव-) कायाको छोड़कर इस (लोक) में आते हैं।..(जब इनमेंसे कोई) समाधिको प्राप्तकर उससे पूर्ववाले जन्मका स्मरण करता है, उसके आगे नहीं स्मरण करता है; तो वह कहता है—'जो वह ब्रह्मा..ईश्वर..कर्ता...है, वह नित्य=ध्रुव है, शाश्वत निर्विकार और सदाके लिए वैसा ही रहनेवाला है; और जो हम लोग उस ब्रह्मा द्वारा उत्पन्न किए गए हैं, (वह) अनित्य, अध्रुव, अल्पायु, मरणशील है। इस प्रकार (ही तो) आप लोग ईश्वरका कर्त्तापन..बतलाते हैं? वह ..कहते हैं—'..जैसा आयुष्मान गौतम बतलाते हैं, वैसा ही हम लोगोंने (भी) सुना है'।"

उस वक्तकी धारणाको लेते हुए ईश्वरका यह बेहतरीन खंडन था, जिसमें एक बड़ा बारीक मज़ाक भी शामिल है।

सृष्टिकर्त्ता ब्रह्मा (=ईश्वर) का बुद्धने एक जगहपर और सूक्ष्म परिहास किया है[१]—

"..बहुत पहिले..एक भिक्षुके मनमें यह प्रश्न हुआ—'ये चार महाभूत—पृथिवी-धातु, जल-धातु, तेज-धातु, वायु-धातु—कहाँ जाकर बिल्कुल निरुद्ध हो जाते हैं?'..उसने.. चातुर्महाराजिक देवताओं (के पास) जाकर..(पूछा)..। चातुर्महाराजिक देवताओंने उस भिक्षुसे कहा—'हम भी नहीं जानते..हमसे बढ़कर चार महाराजा हैं। वे शायद इसे जानते हों..।'

"..'हमसे भी बढ़कर त्रायस्त्रिंश,..याम,..सुयाम,..तुषित (देवगण),..संतुषितदेव-पुत्र,..निर्माणरति (देवगण)..सुनिर्मित (देवपुत्र)..परनिर्मितवशवर्त्ती (देवगण).. वशवर्त्ती नामक देवपुत्र..ब्रह्मकायिक नामक देवता हैं, वह शायद इसे जानते हों।'..ब्रह्मका-यिक देवताओंने उस भिक्षुसे कहा—'हमसे भी बहुत बढ़चढ़कर ब्रह्मा हैं,..वह..ईश्वर, कर्त्ता, निर्माता..और सभी पैदा हुए और होनेवालोंके पिता हैं, शायद वह जानते हों।'.. (भिक्षुके पूछनेपर उन्होंने कहा—) 'हम नहीं जानते कि ब्रह्मा (=ईश्वर) कहाँ रहते हैं।'

---

[१]दी० नि० १।११

..इसके बाद शीघ्र ही महाब्रह्मा (=महान् ईश्वर) भी प्रकट हुआ।..(भिक्षुने) महाब्रह्मासे पूछा—'..ये चार महाभूत..कहाँ जाकर बिल्कुल निरुद्ध(=विलुप्त) हो जाते हैं?'.. महाब्रह्माने कहा—'..मैं ब्रह्मा..ईश्वर..पिता हूँ।'..दूसरी बार भी..महाब्रह्मासे पूछा—'..मैं तुमसे यह नहीं पूछता, कि तुम ब्रह्मा..ईश्वर..पिता..हो।..मैं तो तुमसे यह पूछता हूँ—ये चार महाभूत..कहाँ..बिल्कुल निरुद्ध हो जाते हैं?'..तीसरी बार भी.. पूछा। तब महाब्रह्माने उस भिक्षुकी बाँह पकड़, (देवताओंकी सभासे) एक ओर ले जाकर.. कहा—'हे भिक्षु, ये देवता..मुझे ऐसा समझते हैं कि..(मेरे लिए) कुछ अज्ञात..अ-दृष्ट नहीं है; ..इसीलिए मैंने उन लोगोंके सामने नहीं बतलाया। भिक्षु! मैं भी नहीं जानता..यह तुम्हारा ही दोष है..कि तुम..(बुद्ध) को छोड़ बाहरमें इस बातकी खोज कर रहे हो।.. उन्हींके..पास जाओ,..जैसा..(वह) कहें, वैसा ही समझो'।"

स्मरण रखना चाहिए कि आज ब्राह्मण-धर्ममें ईश्वरसे जो अर्थ लिया जाता है, वही अर्थ उस समय ब्रह्मा शब्द देता था। अभी शिव और विष्णुको ब्रह्मासे ऊपर नहीं उठाया गया था। बुद्धकी इस परिहासपूर्ण कहानीका मजा तब आएगा, यदि आप यहाँ ब्रह्माकी जगह अल्लाह या भगवान्, बुद्धकी जगह मार्क्स और भिक्षुकी जगह किसी साधारणसे मार्क्स-अनुयायीको रखकर इसे दुहराएं। हजारों अ-विश्वसनीय चीजोंपर विश्वास करनेवाले अपने समयके अन्ध श्रद्धालुओंको बुद्ध बतलाना चाहते थे, कि तुम्हारा ईश्वर नित्य, ध्रुव आदि नहीं है, न वह सृष्टिको बनाता-बिगाड़ता है, बल्कि वह भी दूसरे प्राणियोंकी भाँति जन्मने-मरनेवाला है। वह ऐसे अनगिनत देवताओंमें सिर्फ एक देवतामात्र है। बुद्धके ईश्वर (=ब्रह्मा)-खंडन का एक और उदाहरण लीजिए। अबकी बुद्ध स्वयं जाकर "ईश्वर" को फटकारते हैं[1]—

"एक समय....वक ब्रह्माको ऐसी बुरी धारणा हुई थी—'यह (ब्रह्मलोक) नित्य, ध्रुव, शाश्वत, शुद्ध, अ-च्युत, अज, अजर, अमर है, न च्युत होता है, न उपजता है। इससे आगे दूसरा निस्सरण (पहुँचनेका स्थान) नहीं है।'....तब मैं....ब्रह्मलोकमें प्रकट हुआ। वक ब्रह्माने दूरसे ही मुझे आते देखा। देखकर मुझसे कहा—'आओ मार्ष! (मित्र!) स्वागत मार्ष! चिरकालके बाद मार्ष! (आपका) यहाँ आना हुआ। मार्ष! यह (ब्रह्म-लोक) नित्य, ध्रुव, शाश्वत,....अजर....अमर....है....।'....ऐसा कहनेपर मैंने कहा—'अविद्यामें पड़ा है, अहो! वक ब्रह्मा, अविद्यामें पड़ा है, अहो! वक ब्रह्मा, जो कि अनित्यको नित्य कहता है, अशाश्वतको शाश्वत....।'....ऐसा कहनेपर....वक ब्रह्माने....कहा—'मार्ष! मैं नित्यको ही नित्य कहता हूँ....।'....मैंने कहा—.... '....ब्रह्मा!....(दूसरे लोकसे) च्युत होकर तू यहाँ उत्पन्न हुआ।'....।"

ब्राह्मण अन्धेके पीछे चलनेवाले अन्धोंकी भाँति बिना जाने-देखे ईश्वर (ब्रह्मा) और उसके लोकपर विश्वास रखते हैं, इस भावको समझाते हुए एक जगह और बुद्धने कहा है[2]—

"वाशिष्ट ब्राह्मणने बुद्धसे कहा—'हे गौतम! मार्ग-अमार्गके संबंधमें ऐतरेय ब्राह्मण, छन्दोग ब्राह्मण, छन्दावा ब्राह्मण,....नाना मार्ग बतलाते हैं, तो भी वह ब्रह्माकी सलोकताको पहुँचते हैं। जैसे....ग्राम या कस्बेके पास बहुतसे, नाना मार्ग होते हैं, तो भी वे सभी ग्राममें ही जानेवाले होते हैं।'....

---

[1]म० नि० १।५।६ [2]दी० नि० १।१३

"वाशिष्ट ! . . . . त्रैविद्य ब्राह्मणोंमें एक ब्राह्मण भी नहीं, जिसने ब्रह्माको अपनी आँखसे देखा हो. . . . एक आचार्य. . . . एक आचार्य-प्राचार्य. . . . सातवीं पीढ़ी तकका आचार्य भी नहीं। . . . . ब्राह्मणोंके पूर्वज, ऋषि,[1] मंत्रोंके कर्त्ता, मंत्रोंके प्रवक्ता. . . अष्टक, वामक, वामदेव, विश्वामित्र, यमदग्नि, अंगिरा, भरद्वाज, वशिष्ट, कश्यप, भृगु—में क्या कोई है,. . . . जिसने ब्रह्माको अपनी आँखोंसे देखा हो ? . . . . 'जिसको न जानते हैं, न देखते हैं, उसकी सलोकताके लिए मार्ग उपदेश करते है।'. . . . वाशिष्ट ! (यह तो वैसे ही हुआ), जैसे अन्धोंकी पाँति एक दूसरेसे जुड़ी हो, पहिलेवाला भी नहीं देखता, बीचवाला भी नहीं देखता, पीछेवाला भी नहीं देखता। . . . ."

**(६) दश अकथनीय—**

बुद्धने कुछ बातोंको अकथनीय (=अव्याकृत) कहा है। कितने ही बौद्धिक बेईमानीके-लिए उतारू भारतीय लेखक उसीका सहारा लेकर यह कहना चाहते हैं, कि ईश्वर, आत्माके बारेमें बुद्ध चुप थे। इस चुप्पीका मतलब यह नहीं लेना चाहिए, कि बुद्ध उनके अस्तित्त्वसे इन्कार करते थे। लेकिन वह इस बातको छिपाना चाहते हैं, कि बुद्धकी अव्याकृत बातोंकी सूची खुली हुई नहीं है, कि उसमें जितनी चाहें उतनी बातें आप दर्ज करते जायँ। बुद्धके अव्याकृतोंकी सूचीमें सिर्फ दस बातें हैं, जो लोक (=दुनिया), जीव-शरीरके भेद-अभेद तथा मुक्त-पुरुषकी गतिके बारेमें है—

| | |
|---|---|
| क. लोक | १. क्या लोक नित्य है ? |
| | २. क्या लोक अनित्य है ? |
| | ३. क्या लोक अन्तवान् है ? |
| | ४. क्या लोक अनन्त है ? |
| ख. जीव शरीरकी एकता | ५. क्या जीव और शरीर एक हैं ? |
| | ६. क्या जीव दूसरा शरीर दूसरा है ? |

---

[1] **इनके रचे मंत्र ऋग्वेदमें निम्न सूक्तोंमें हैं**

| | सूक्त |
|---|---|
| **१. अष्टक (विश्वामित्र-पुत्र)** | **१** |
| **२. वामक** | **०** |
| **३. वामदेव (बृहदुक्थ, मूर्धन्वा, अंहोमुचके पिता)** | **५५** |
| **४. विश्वामित्र (कुशिक-पुत्र)** | **४६** |
| **५. जमदग्नि (भार्गव)** | **४** |
| **६. अंगिरा** | **०** |
| **७. भरद्वाज (बृहस्पति-पुत्र)** | **६०** |
| **८. वशिष्ट (मित्रावरुण-पुत्र)** | **१०५** |
| **९. कश्यप (मरीचि-पुत्र)** | **७** |
| **१०. भृगु (वरुण-पुत्र)** | **१** |

ग. निर्वाणके बादकी अवस्था ७. क्या मरनेके बाद तथागत(=मुक्त) होते हैं ?
८. क्या मरनेके बाद तथागत नहीं होते ?
९. क्या मरनेके बाद तथागत होते भी हैं, नहीं भी होते हैं ?
१०. क्या मरनेके बाद तथागत न होते हैं, न नहीं होते हैं ?

मालुंक्यपुत्तने बुद्धसे इन दस अव्याकृत बातोंके बारेमें प्रश्न किया था[1]—

"यदि भगवान् (इन्हें) जानते हों,....तो बतलाएँ,....नहीं जानते हों,....तो न जानने-समझनेवालेके लिए यही सीधी (बात) है, कि वह (साफ कह दे)—मैं नहीं जानता, मुझे नहीं मालूम।...."

बुद्धने इसका उत्तर देते हुए कहा—

"....मैंने इन्हें अव्याकृत (इसलिए)....(कहा) है, (क्योंकि)....वह(=इनके बारेमें कहना) सार्थक नहीं, भिक्षुचर्या(=आदि ब्रह्मचर्य)के लिए उपयोगी नहीं, (और) न यह निर्वेद=वैराग्य, निरोध=शान्ति....परम ज्ञान, निर्वाणके लिए (आवश्यक) हैं, इसीलिए मैंने उन्हें अव्याकृत किया।"

(डाक्टर राधाकृष्णन्‌की लीपापोती—) बुद्धके दर्शनमें इस प्रकार ईश्वर, आत्मा, ब्रह्म—किसी भी नित्य ध्रुव पदार्थकी गुंजाइश न रहनेपर भी, उपनिषद् और ब्राह्मण तत्त्वज्ञान—सत्-चिद्-आनंद—से बिल्कुल उल्टे तत्त्वों अ-सत्(=अनित्य, प्रतीत्य समुत्पन्न)-अ-चित्(=अनात्म)-अन-आनंद(=दुःख)—अनित्य-दुख-अनात्म-की घोषणा करनेपर भी यदि डाक्टर राधाकृष्णन् जैसे लेखक ग़ैरज़िम्मेदारीके साथ निम्न वाक्योंको लिखनेकी धृष्टता करते हैं, तो इसे धर्मकीर्त्तिके शब्दोंमें "धिग् व्यापकं तमः' ही कहना पड़ेगा—

(१) "उस(=बुद्ध)ने ध्यान और प्रार्थना(के रास्ते)को पकड़ा।"[2] किसकी प्रार्थना ?

(२) "बुद्धका मत था कि सिर्फ विज्ञान(=चेतना) ही क्षणिक है, और चीजें नहीं।"[3] आपने 'सारे धर्म प्रतीत्य-समुत्पन्न हैं'—की खूब व्याख्या की ?

(३) "बुद्धने जो ब्रह्मके बारेमें साफ हाँ या नहीं नहीं कहा, इसे किसी तरह भी परम सत्ता(=ब्रह्म)से इन्कारके अर्थमें नहीं लिया जा सकता।"

"यह समझना असम्भव है, कि बुद्धने दुनियाके इस प्रवाहमें किसी वस्तुको ध्रुव(=नित्य) नहीं स्वीकार किया; सारे विश्वमें हो रही अ-शान्तिमें (उन्होंने) कोई ऐसा विश्राम-स्थान नहीं (माना), जहाँ कि मनुष्यका अशान्त हृदय शान्ति पा सके।"[4]

इसके लिए डाक्टर राधाकृष्णन्‌ने बौद्ध निर्वाणको 'परमसत्ता' मनवानेकी चेष्टा की है, किन्तु बौद्ध निर्वाणको अभावात्मक छोड़ भावात्मक वस्तु नहीं माना जा सकता। बुद्ध जब शान्तिके प्राप्तिकर्त्ता आत्माकी धारणाको भारी मूर्खता(=बालधर्म) मानते हैं, तो उसके विश्रामके लिए शान्तिका ठाँव राधाकृष्णन् ही ढूँढ़ सकते हैं। फिर आपने तो इस वचनको वहीं उद्धृत भी किया है—"यह निरन्तर प्रवाह या घटना है, जिसमें कुछ भी नित्य नहीं। यहाँ

---

[1] म० नि० २।३ [2] Indian Philosophy by Dr. Radhakrishnan, Vol. I. (Ist edition), p. 355 [3] वही, p. 378
[4] वही, p. 379

(=विश्वमें) कोई चीज नित्य (=स्थिर) नहीं—न नाम (=विज्ञान) ही और न रूप (=भौतिक तत्त्व) ही।"[1]

(४) "आत्माके बारेमें बुद्धके चुप रहनेका दूसरा ही कारण था।....[2]बुद्ध उपनिषद्‌में वर्णित आत्माके बारेमें चुप हैं—वह न उसे स्वीकार ही करते हैं, न इन्कार ही।"[3]

नहीं जनाब! बुद्धके दर्शनका नाम ही अनात्मवाद है। उपनिषद्‌के नित्य, ध्रुव आत्माके साथ यहाँ 'अन्' लगाया गया है। "अनित्य दुःख अनात्म"की घोषणा करनेवालेके लिए आपके ये उद्गार सिर्फ यही साबित करते हैं, कि आप दर्शनका इतिहास लिखनेमें निष्पक्ष नहीं हो सकते।

आगे वह और दुहराते हैं—

"बिना इस अन्तर्हित तत्त्वके जीवनकी व्याख्या नहीं की जा सकती। इसीलिए बुद्ध बराबर आत्माकी सत्यताके निषेधसे इन्कार करते थे।"[4]

इसे कहते हैं—"मुखमस्तीति वक्तव्यं दशहस्ता हरीतकी।" और बुद्धके सामने जानेपर राधाकृष्णन्‌की क्या गति होती। इसके लिए मालुंक्य-पुत्तकी घटनाको पढ़िए।

(ङ) मिलिन्द-प्रश्नके रचयिता नागसेन (१५० ई० पू०)ने बुद्धके दर्शनकी व्याख्या जिस सरलताके साथ यवनराजा मिनान्दरके सामने की, उसके बारेमें राधाकृष्णन्‌का कहना है—

"नागसेनने बौद्ध (=बुद्धके) विचारको उसकी पैतृक शाखा (=उपनिषद् ?)से तोड़कर शुद्ध बौद्धिक (=बुद्धिसंगत) क्षेत्रमें रोप दिया।"[5]

और—

"बुद्धका लक्ष्य (=मिशन) था, उपनिषद्‌के श्रेष्ठ विज्ञानवाद (Idealism) को स्वीकारकर उसे मानव-जातिके दिन-प्रतिदिनकी अवश्यकताके लिए सुलभ बनाना। ऐतिहासिक बौद्ध धर्मका अर्थ है उपनिषद्‌के सिद्धान्तका जनतामें प्रसार।"[6]

स्वयं बुद्ध, उनके समकालीन शिष्य, नागसेन (१५० ई० पू०), नागार्जुन (१७५ ई०), असंग (३७५ ई०), वसुबंधु (४०० ई०), दिग्नाग (४२५ ई०), धर्मकीर्त्ति (६०० ई०), धर्मोत्तर, शान्तरक्षित (७५० ई०), ज्ञानश्री, शाक्यश्रीभद्र (१२०० ई०) जिस रहस्यको न जान पाए, उसे खोज निकालनेका श्रेय राधाकृष्णन्‌को है, जिन्होंने अनात्मवादी बुद्धको उपनिषद्‌के आत्मवादका प्रचारक सिद्ध कर दिया!! २५०० वर्षों तथा भारत, लंका, बर्मा, स्याम, चीन, जापान, कोरिया, मंगोलिया, तिब्बत, मध्य-एसिया, अफगानिस्तान और दूसरे देशों तक फैले भूभागपर कितना भारी भ्रम फैला हुआ था, जो कि वह बुद्धको अनात्मवादी अनीश्वरवादी समझते रहे! और अक्षपाद, वादरायण, वात्स्यायन, उद्योतकर, कुमारिल, वाचस्पति, उदयन जैसे ब्राह्मणोंने भी बुद्धके दर्शनको जिस तरहका समझा, वह भी उनकी भारी "अविद्या" थी!

---

[1]"It is a perpetual process with nothing permanent. Nothing here is permanent, neither name nor form.—महावग्ग (विनय-पिटक) vi 35 [2]**वही**, p. 385 [3]**वही**, p. 387 [4]**वही**, p.389 [5]**वही**, p.390 [6]**वही**, p. 47

### (७) विचार-स्वातंत्र्य—

प्रतीत्य-समुत्पादके आविष्कर्त्ताके लिए विचार-स्वातंत्र्य स्वाभाविक चीज़ थी। बौद्ध दार्शनिकोंने अपने प्रवर्त्तकके आदेशके अनुसार ही प्रत्यक्ष और अनुमान दोके अतिरिक्त तीसरे प्रमाणको माननेसे इन्कार कर दिया। बुद्धने विचार-स्वातंत्र्यको अपने ही उपदेशोंसे इस प्रकार शुरू किया था[1]—

"भिक्षुओ! मैं बेड़े (=कुल्ल)की भाँति पार जानेके लिए तुम्हें धर्मका उपदेश करता हूँ, पकड़ रखनेके लिए नही।....जैसे भिक्षुओ! पुरुष....ऐसे महान् जल-अर्णवको प्राप्त हो, जिसका उरला तीर खतरे और भयसे पूर्ण हो और परला तीर क्षेमयुक्त तथा भयरहित हो। वहाँ न पार ले जानेवाली नाव हो, न इधरसे उधर जानेके लिए पुल हो।....

"तब वह....तृण-काष्ठ-पत्र जमाकर बेड़ा बाँधे और उस बेड़ेके सहारे हाथ और पैरसे मेहनत करते स्वस्तिपूर्वक पार उतर जाए।....उतर जानेपर उसके (मनमें) हो—'यह बेड़ा मेरा बड़ा उपकारी हुआ है, इसके सहारे....मैं पार उतर सका, क्यों न मैं ऐसे बेड़ेको शिरपर रखकर, या कंधेपर उठाकर....ले चलूँ।'....तो क्या....ऐसा करनेवाला पुरुष उस बेड़ेके प्रति (अपना) कर्त्तव्य पालन करनेवाला होगा?'....नहीं....। 'भिक्षुओ! वह पुरुष उस बेड़ेसे दुःख उठानेवाला होगा।'"

एक बार बुद्धसे केशपुत्र ग्रामके कालामोंने नाना मतवादोंके सच-झूठमें सन्देह प्रकट करते हुए पूछा था[2]—

"भन्ते! कोई-कोई श्रमण (=साधु)-ब्राह्मण केशपुत्रमें आते हैं, अपने ही वाद (=मत)को प्रकाशित....करते हैं, दूसरेके वादपर नाराज होते हैं, निन्दा करते हैं।....दूसरे भी.... अपने ही वादको प्रकाशित....करते....दूसरोंके वादपर नाराज होते हैं। तब.... हमें सन्देह....होता है—कौन इन....में सच कहता है, कौन झूठ?"

"कालामो! तुम्हारा सन्देह....ठीक है, सन्देहके स्थानमें ही तुम्हें सन्देह उत्पन्न हुआ है।....कालामो! मत तुम श्रुत (=सुने वचनों, वेदों)के कारण (किसी बातको मानो), मत तर्कके कारणसे, मत नय-हेतुसे, मत (वक्ताके) आकारके विचारसे, मत अपने चिर-विचारित मतके अनुकूल होनेसे, मत (वक्ताके) भव्य रूप होनेसे, मत 'श्रमण हमारा गुरू है' से। जब कालामो! तुम खुद ही जानो कि ये धर्म (=काम या बात) अच्छे, अदोष, विज्ञोंसे अनिन्दित हैं, यह लेने, ग्रहण करनेपर हित, सुखके लिए होते हैं, तो कालामो! तुम उन्हें स्वीकार करो।"

### (८) सर्वज्ञता नहीं—

बुद्धके समकालीन जैनतीर्थंकर वर्धमानको सर्वज्ञ सर्वदर्शी कहा जाता था, जिसका प्रभाव पीछे बुद्धके अनुयायियोंपर भी पड़े बिना नहीं रहा। तो भी बुद्ध स्वयं सर्वज्ञताके ख्यालके विरुद्ध थे।

वत्सगोत्रने पूछा[3]—"सुना है भन्ते! 'श्रमण गौतम सर्वज्ञ सर्वदर्शी है....'—(क्या ऐसा कहनेवाले)....यथार्थ कहनेवाले हैं? भगवानकी असत्य....से निन्दा तो नहीं करते?"

---

[1]म० नि० १।३।२ [2]अं० नि० ३।७।५ [3]म० नि० २।३।१

"वत्स ! जो कोई मुझे ऐसा कहते हैं. . . ., वह मेरे बारेमें यथार्थ कहनेवाले नहीं हैं, वह असत्यसे. . . .मेरी निन्दा करते हैं।"

और अन्यत्र[1]—

"ऐसा श्रमण ब्राह्मण नहीं है, जो एक ही बार सब जानेगा, सब देखेगा (सर्वज्ञ सर्वदर्शी होगा)।"

**(६) निर्वाण—**

निर्वाणका अर्थ है बुझना—दीप या आगका जलते-जलते बुझ जाना। प्रतीत्य-समुत्पन्न (विच्छिन्न प्रवाह आकारमें उत्पन्न) नाम-रूप (=विज्ञान और भौतिक तत्त्व) तृष्णाके जोरसे मिलकर जो एक जीवन-प्रवाहका रूप धारणकर प्रवाहित हो रहे हैं, इस प्रवाहका अत्यन्त विच्छेद ही निर्वाण है। पुराने तेल-बत्ती या ईंधनके जल चुकने तथा नयेकी आमदनी न होनेसे जैसे दीपक या अग्नि बुझ जाती हैं, उसी तरह आस्रवों=चित्तमलों (काम-भोगों, पुनर्जन्म और आत्माके नित्यत्व आदिकी दृष्टियों)के क्षीण होनेपर यह आवागमन नष्ट हो जाता है। निर्वाण बुझना है, यह उसका शब्दार्थ ही बतलाता है। बुद्धने अपने इस विशेष शब्दको इसी भावके द्योतनके लिए चुना था; किंतु साथ ही उन्होंने यह कहनेसे इन्कार कर दिया कि निर्वाण-गत पुरुष (=तथागत)का मरनेके बाद क्या होता है। अनात्मवादी दर्शनमें उसका क्या हो सकता है, यह तो आसानीसे समझा जा सकता है; किंतु यह ख्याल "बालानां त्रासजनकम्" (=अज्ञोंको भयभीत करनेवाला) है, इसलिए बुद्धने उसे स्पष्ट नहीं कहना चाहा[2]। निर्वाणके निम्न विशेषणोंको लेकर कुछ लोग निर्वाणको एक भावात्मक ब्रह्मलोक जैसा बनाना चाहते हैं[3]—

"अ-जात, अ-भूत, अ-कृत—अ-संस्कृत।" किन्तु इस निषेधात्मक विशेषणसे किसी भावात्मक निर्वाणको सिद्ध तभी कर सकते, जब कि उसके 'आनन्द'का भोगनेवाला कोई नित्य ध्रुव आत्मा होता। बुद्धने निर्वाण उस अवस्थाको कहा है, जहाँ तृष्णा क्षीण हो गई, आस्रव=चित्तमल(=भोग, जन्मान्तर और विशेष मतवादकी तृष्णाएँ) जहाँ नहीं रह जाते। इससे अधिक कहना बुद्धके अ-व्याकृत प्रतिज्ञाकी अवहेलना करनी होगी।[4]

# §३. भारतमें बौद्धधर्म

## १. सामान्य इतिहास

बुद्धत्व प्राप्तिके बाद सारनाथ (बनारस) में बुद्धने पहला धर्मोपदेश किया और वहीं वर्षा-वासकी समाप्तिके बाद आश्विन पूर्णिमा (५२८ ई० पू०)को अपने प्रथम शिष्योंको उपदेश दिया था—

"भिक्षुओ ! बहुत जनोंके हितके लिए, बहुत जनोंके सुखके लिए, लोकपर दया करनेके लिए, देव-मनुष्योंके प्रयोजन-हित-सुखके लिए विचरण करो। एक साथ दो मत जाओ।". . . .

---

[1]वही, २।४।१० [2]इतिवुत्तक २।२।६ [3]उदान ८।३ [4]वही, ८।२

बुद्ध पहिले धर्मनायक थे, जिन्होंने अपने धर्मके लिए किसी जाति और देशकी सीमा नहीं रक्खी। इसी उपदेश द्वारा उन्होंने संसारके कोने-कोनेमें, अपने शिष्योंको धर्म-प्रचारके लिए भेजा। यह ठीक है कि उनके जीवनमें ही उनका धर्म भारतकी सीमाके बाहर नहीं जा सका था; किंतु, उनकी अपनी विचरण भूमि—हिमालय, विंध्य, कुरुक्षेत्र और कोशीके बीचके प्रदेश—से बाहर उनका धर्म पहुँच चुका था। उनके चार प्रधान शिष्योंमें महाकात्यायन पहले उज्जैनीके राजपुरोहित रह चुके थे और आगे अवन्ति-भूमिमें धर्म-प्रचार करनेमें काफी हिस्सा लिया था। पतिट्ठान (पैठन, हैदराबाद), तक्षशिला और सूनापरान्त (दक्षिण गुजरात) तकके लोग बुद्धके पास आकर भिक्षु बने थे। सूनापरान्तके निवासी भिक्षु पूर्णने बुद्धके उपदेशरो सन्तुष्ट हो जब श्रावस्तीसे अपनी जन्म-भूमिके लिए विदा माँगो, तो बुद्धने एक आदर्श धर्मोपदेशकका चित्र खींचते हुए पूछा[1]—

"पूर्ण, तू कौनसे प्रान्तमें विचरण करेगा ?"

"भन्ते, सूनापरान्त नामक जनपद है, मैं वहाँ विचरण करूँगा।"

"पूर्ण, सूनापरान्तके मनुष्य चंड और कठोर होते हैं। यदि वह तुझपर क्रोध या कठार वचनका प्रयोग करें, तो तेरे मनमें क्या होगा ?"

"मै समझूँगा कि सूनापरान्तके मनुष्य भले हैं, बहुत भले हैं; क्योंकि वे मुझपर हाथ नहीं छोड़ते ....।"

"यदि पूर्ण, सूनापरान्तके लोग तुझपर हाथ छोड़ें, तो तेरे मनमें क्या होगा ?"

"....मैं समझूँगा कि सूनापरान्तके मनुष्य भले हैं, बहुत भले हैं; क्योंकि वे मुझे डंडेसे नहीं मारते ....।"

"....यदि डंडेसे मारें, तो तेरे मनमें क्या होगा ?"

...."मैं समझूँगा कि सूनापरान्तके मनुष्य भले हैं, बहुत भले हैं; क्योंकि वे मुझे शस्त्रसे नहीं मारते ।"

"....यदि शस्त्रसे मारें, तो...."

"तो भी समझूँगा कि सूनापरान्तके लोग भले हैं, बहुत भले हैं; क्योंकि वे शस्त्रसे मारकर मेरा प्राण नहीं ले लेते....।"

"....यदि सूनापरान्तके लोग तुझे तीक्ष्ण शस्त्रसे मार डालें, तो....?"

"....तो भी भन्ते, मैं समझूँगा कि सूनापरान्तके लोग भले हैं, बहुत भले हैं; क्योंकि भगवान्के कोई कोई शिष्य जीवनसे तंग आकर ऊबकर घृणा करके मरनेके लिए शस्त्र खोजते हैं, और वह शस्त्र मुझे बिना खोजे ही मिल गया।...."

"साधु, साधु पूर्ण, तू इस प्रकारके शम-दमसे युक्त होकर सूनापरान्त जनपदमें वास कर सकता है।...."

भिक्षु पूर्ण विदा होकर अपनी जन्मभूमिमें गए और पालि सूत्रोंकी परम्पराके अनुसार उन्होंने उसी वर्षमें ५०० गृहस्थोंको बौद्ध बनाया।

---

[1]सं० नि० ३४।४।६

यही वह शिक्षा और उदाहरण थे, जिनमें पले भिक्षु धर्म-प्रचारार्थ बाहर निकलते थे।

× × ×

बुद्धके उपदेशोंके पाठ-निश्चयके लिए बुद्ध-निर्वाणके दो महीने बाद राजगृहमें उनके प्रधान-शिष्योंका सम्मेलन हुआ था। जिसे पालिमें प्रथम संगीति (संगायन) कहा गया है। उसके सौ वर्ष बाद वैशालीमें दूसरी संगीति कुछ विवादास्पद विषयोंके निर्णयके लिए हुई थी। इसी समय बौद्धोंके दो निकाय (सम्प्रदाय) हो गये, जिनमें परम्परा पर अधिक आरूढ़ रहनेवाले स्थविरवादी कहलाये और दूसरे महासांघिक। अगले १२० बरसोंमें (२६३ ई० पू० तक) दोनों प्रधान निकाय बँटकर अठारह निकाय बन गये। महासांघिक निकायने ही आगे परिवर्तित होते-होते ईसवी सन्‌के आरंभमें ऐसे सूत्रोंका निर्माण किया, जिनसे महायानकी उत्पत्ति हुई और ईसाकी चौथी-पाँचवीं सदी तक पहुँचते-पहुँचते सारे उत्तरी भारतमें महायान ही महायान दिखाई देने लगा। तीन शताब्दियाँ और बीतीं, फिर (सातवीं सदीमें) महायानसे वज्रयान या तांत्रिक बौद्ध धर्म उत्पन्न हो गया। भारतसे बौद्ध धर्म जिस रूपमें लुप्त हुआ, वह यही वज्रयान था।

भारतसे बाहर बौद्ध धर्मका प्रचार भारतीय इतिहासके लिए बड़ी महत्त्वपूर्ण घटना है। अशोकको[1] भीषण युद्धके बाद कलिंगपर विजय मिली। उस समय तक प्रायः सारा भारत काबुल-की परली तरफ हिन्दूकुश पर्वत-माला तक अशोकके शासनमें था। चंड-अशोक अब सौम्य बनकर धर्माशोक कहे जाने लगे थे। यद्यपि सभी पाषंडों (धर्मों) के प्रति वह सम्मान प्रदर्शन करते थे, तो भी बुद्धके धर्मपर उनकी अधिक आस्था थी। अपने राज्यके सभी बड़े-बड़े नगरों और दूसरे केन्द्रोंमें अशोकने स्तूप बनवाये, जो उनकी उपाधिके कारण पीछे धर्मराजिक कहे जाने लगे। अशोकने भिक्षुओंके रहनेके लिये बड़े-बड़े संघाराम या विहार बनवाये थे, जिनमें राजधानी पाटलिपुत्र (पटना) का अशोकाराम सबसे विशाल था। अशोकने धन-व्यय करके ही अपने धर्म-प्रेमका परिचय नहीं दिया, बल्कि अपने पुत्र महेन्द्र और पुत्री संघमित्राको भिक्षु-भिक्षुणी बनाया। अब तक बौद्धोंमें बहुतसे

---

[1] Buddhistic Studies, pp. 550-58

**३०४ ई० पूर्व अशोकका जन्म**
**२८६—महेन्द्र-मातासे ब्याह**
**२८४—महेन्द्रका जन्म**
**२८२—संघमित्राका जन्म**
**२७४—अशोककी राज्य-प्राप्ति**
**२७०—अशोकका अभिषेक**
**२६६—अशोकका बौद्ध होना**
**२६६-६३—बुद्ध-निवासोंमें चैत्य-निर्माण**
**२६४—महेन्द्र और संघमित्रा प्रव्रजित**
**२६२—कलिंग-विजय**
**२६०-५०—अशोककी तीर्थयात्रा**
**२५३—संगीति और धर्म-प्रचारक भेजना**
**२५२—महेन्द्रका लंका जाना**
**२४३-४२—अशोकके स्तम्भ-अभिलेख**
**२४०—असंधिमित्राकी मृत्यु**
**२३६—तिष्यरक्षिता पटरानी बनी**
**२३५—कुणाल तक्षशिलाका उपराज**
**२३३—तिष्यरक्षिता द्वारा बोधिवृक्षका नाश**
**२३२ ई० पू० अशोककी मृत्यु**

संप्रदाय (निकाय) हो चुके थे। अशोकके गुरू आचार्य तथा संघनायक मोग्गलिपुत्त तिस्सने बुद्धके उपदेशोंको शुद्ध रूपमें रखनेके लिए एक महासम्मेलन--तीसरी संगीति बुलाई। यहाँ फिर प्रधान भिक्षुओंने बुद्धके सूत्रों (उपदेशों) और उनके बतलाये विनय (भिक्षु-नियमों)का संगायन किया। बुद्धके उपदेश लेखबद्ध नहीं थे, अभी उन्हें लेखबद्ध करनेमें और डेढ़ सौ वर्षोंकी देर थी।

इस सम्मेलनका एक बड़ा काम था, भारतसे बाहर बौद्ध धर्मदूतोंको भेजना।

जिस समय बुद्ध उत्तरी भारतमें विचर रहे थे, उस समय भी पेशावर और सिन्ध नदी तक पारसीक शाहंशाह (शासानुशास) दारयोशका राज्य था। संभवतः तक्षशिला भी उसीके हाथमें थी। व्यापारियोंके सार्थ (कारवाँ) पूर्वी और पच्छिमी समुद्रतट तक ही नहीं, बल्कि तक्षशिला तक जाया करते थे। दारयोशके पश्चिमी पड़ोसी यवनों (ग्रीक लोगों) का नाम भी बुद्धके कानों तक पहुँच चुका था; किंतु तब भी बुद्धके समयकी मानव दुनिया बहुत छोटी थी और एसिया तथा यूरोपके अधिकांश भूभागमें देवताओं, दानवों और विचित्र जन्तुओंका निवास था। अशोकके दादा चंद्रगुप्तके समय ग्रीक विजेता अलिकमुन्दरने पंजाब तक पहुँचकर मानव दुनियाकी सीमाको बहुत बढ़ा दिया। अशोकके समय अशोकाराममें मोग्गलिपुत्त और उनका भिक्षु-संघने अपने गुरुके "चरथ भिक्खवे चारिकं"को कार्य रूपमें परिणत करनेका निश्चय किया। इस तृतीय संगीतिके बारेमें पुरानी परम्परा कहती है[1]--

"मोग्गलिपुत्त स्थविरने तृतीय संगीति करते हुए सोचा..--'कैसे बाहरके देशोंमें धर्मको स्थापित किया जाय।'....तब उन्होंने इसका भार निम्न भिक्षुओंको दिया और मध्यांतिक[2] (मज्झन्तिक) स्थविरको कश्मीर और गंधार राष्ट्रमें भेजा। महादेव स्थविरको महिंसक मंडलमें....। रक्षित स्थविरको वनवासीमें भेजा...। योनक धर्मरक्षित स्थविरको अपरांतमें, महाधर्मरक्षित स्थविरको महाराष्ट्रमें, महारक्षित स्थविरको योनक लोक (ग्रीक राज्यों) में, मध्यम (मज्झिम) स्थविरको हिमवंत (हिमालय) प्रदेशमें, सोणक तथा उत्तर स्थविरोंको सुवर्ण भूमिमें और महेन्द्र स्थविरको इट्ठिय, उत्तिय, सम्बल, भद्दसाल स्थविरोंके साथ ताम्रपर्णी (लंका) द्वीपमें भेजा। सभी उन उन देशोंमें जाते और भिक्षुओंको साथ ले पाँच-पाँच होकर गये; क्योंकि मध्य-मंडलके बाहरवाले देशोंमें भिक्षु बनानेके लिए गणपूरक-संख्या (कोरम) पाँचकी होती है।"

विनय-पिटककी अट्ठकथा "समंत-पासादिका"[1] में जिन देशोंमें धर्मदूत भेजे गये, उनके बारेमें पहिले संदेह किया जाता था। स्वयं बुद्धके ऐतिहासिक होनेपर भी तो किसी समय संदेह किया जाता था और कुछ पाश्चात्य विद्वान बुद्धको सूर्य देवताकी पौराणिक कल्पना-भर समझते थे। किंतु भारतकी सबसे पुरानी ब्राह्मी लिपिमें बुद्धके जन्म-स्थान (लुम्बिनी) के पास पिपरहवामें बुद्धके अस्थिकरंडक पर उत्कीर्ण "इयं सलिल-निधने बुधस भगवते सकियानं सुकितिभतिनं सभगिनकनं सपुतदलन"--इस वाक्यने बुद्धकी ऐतिहासिकताको सिद्ध कर दिया। उसी तरह सांचीके स्तूपमें ईसापूर्व दूसरी-तीसरी शताब्दीके अक्षरोंमें नामांकित करंडोंमें सारिपुत्र और मौद्गल्यायनकी अस्थियोंने

---

[1]समन्तपासादिका (आरंभ) [2]यही महेन्द्रके आचार्य भी थे

प्राप्त होकर बतलाया, कि बुद्धके ये दोनों प्रधान शिष्य काल्पनिक नहीं, ऐतिहासिक व्यक्ति थे। साची और उसके आस-पास सोनरिया तथा अंधराके स्तूपोंमें उसी समयके अक्षरोंमें अंकित कितने ही और अस्थिकरंड मिले हैं, जिनमें तृतीय संगीतिमें उल्लिखित कितने ही व्यक्तियोंका नाम है। सबसे पहिले मोग्गलिपुत्त ही आते हैं—"सपुरिसस मोगलिपुतस"। (सत्पुरुष मोग्गलिपुत्तका)। दूसरे कितने ही नामोंमें हैं—"सपुरिसस कसपगोतस सबहेमवतचरियस" (सत्पुरुष काश्यपगोत्र सारे हेमवतोंके आचार्यका)। "सपुरिसस मझिमस" (सत्पुरुष मध्यमका), "सपुरिसस मझिमस कोडिनिपुतस" (सत्पुरुष मध्यम कौडिनीपुत्रका), "सपुरिसस कोटिपुतस कसपगोतस सबहेमवतचरियस" (सत्पुरुष कोटिपुत्र काश्यपगोत्र सारे हेमवतोंके आचार्यका), "सपुरिसस कोसिकीपुतस" (सत्पुरुष कौशिकीपुत्रका)। परंपराने बाहर भेजे जानेवाले पाँच-पाँच भिक्षुओंमेंसे केवल महेन्द्रके ही चार साथियोंका नाम सुरक्षित रक्खा है। सोनरियाके स्तूपमें मज्झिम कौडिनीपुत्रका नाम अंकित मिला है, और वहीं सारे हेमवतों (हिमालय)के आचार्य काश्यपगोत्र कोटिपुत्रका नाम आया है। यद्यपि माज्झिमके साथ "हेम वतोंके आचार्य" उत्कीर्ण नहीं है, किंतु दूसरे नामके साथ हेमवताचार्य भी मौजूद है। सांची और उसके आस-पासके स्तूपोंमें भारतके बाहर जानेवाले हमारे धर्मदूतोंकी यह अस्थियाँ बतला रही हैं, कि उस समय धर्मप्रचारका कार्य बहुत सुव्यवस्थित रीतिसे चल रहा था—धर्मदूतोंको पूरे कोरमके साथ ही बाहर नहीं भेजा गया था, बल्कि मर जानेपर उनकी अस्थियोंके अंशको भी बड़े सम्मानके साथ स्तूपोंमें स्थान दिया जाता था।

आरंभ ही से बुद्धका धर्म सार्वभौम और सार्वजातिक रूप लिये रहा। भारतके बहुतसे भागोंमें बुद्धके जीवनमें ही उनके शिष्य पहुँच चुके थे। अशोकके समय (ई० पू० २७८-२३२) तक भारतका ग्रीस-देशसे और ग्रीस राजाओंके राज्योंके साथ घनिष्ट संबंध स्थापित हो चुका था, जो केवल राजनीतिक और व्यापारिक ही नहीं था, बल्कि उसमें सांस्कृतिक आदान-प्रदानकी भी बात थी। अशोकका समय तो वस्तुतः (बौद्ध) धर्म-विजयका समय था। उस समय धर्म-प्रचारका काम बड़े व्यवस्थित रूपसे और बड़े व्यापक परिणामके साथ हुआ, इसका हम कुछ दिग्दर्शन करा चुके। बौद्ध संघने केवल अपने प्रचारक ही विदेशोंमें भेजकर छुट्टी नहीं ले ली, बल्कि वह उनकी पूरी खोज-खबर लेता था। तभी तो धर्मदूतोंके शरीरावशेष (अस्थियाँ) हमें स्तूपोंमें मिले। लंका (सिंहल) का क्रमबद्ध लिखित इतिहास 'दीप-वंस' और 'महा-वंस'के रूपमें अब भी मौजूद है। वहाँ बौद्ध धर्मकी शृङ्खला तबसे आज तक अक्षुण्ण चली आई है, जिसके कारण वहाँका इतिहास सुरक्षित रूपमें वर्तमान है। यूनानी राज्योंमें बौद्धोंको कहाँ तक सफलता मिली, इसका कोई उल्लेख हमें वहाँके ग्रन्थोंमें नहीं मिलता। शताब्दियोंके संघर्षमें वहाँका साहित्य बहुत थोड़ा ही बच पाया है—प्लातोन, अरिस्तातिल आदिके भी ग्रन्थ मुश्किलसे उद्धारित किये जा सके, फिर वहाँसे बौद्ध-प्रचारकोंके कार्योंकी उल्लिखित सामग्री कहाँ मिल सकती है? यह मानना अयुक्त न होगा, कि मेसोपोतामिया और मिश्रमें तो अवश्य बौद्धोंने कुछ सफलता प्राप्त की थी। ईसाकी शिक्षामें बौद्धधर्मके सादृश्यकी व्याख्या भी इसीसे हो सकती है। ईसापूर्व १०१-७७में सिंहलमें दुट्ठगामणी राज्य करता था। उसने राजधानी अनुराधपुरमें रत्नमाल्य नामक महास्तूप बनवाया था, जिसके प्रतिष्ठा-उत्सवमें भारत और भिन्न-भिन्न देशोंके प्रधान भिक्षुओंके सम्मिलित होनेका उल्लेख मिलता है। इन भिक्षुओंमें अलसंदा नगरीके यवन (ग्रीक) महाधर्म-

रक्षितके आनेका उल्लेख पाया जाता है। अलसंदा अलेक्जेन्ड्रियाका ही पाली रूप है, लेकिन अलेक्सान्दरने एसिया और मिश्रमें अपने नामकी कई नगरियाँ बसाई थीं, कहा नहीं जा सकता कि यह अलसंदा पश्चिमी भारतमें सिन्धमें अवस्थित अलसंदा थी, अथवा अफगानिस्तान, मेसोपोतामिया या मिश्रकी अलेक्सेन्द्रिया थी। यह तो निश्चय है कि धर्मरक्षित यवनोंकी अलेक्सेन्द्रियासे आये थे और स्वयं भी यवन जातीय थे। इसी समयमें कार्ला आदिके गुहाविहारोंमें कितने ही यवन गृहस्थोंके दानका उल्लेख मिलता है। एक पाश्चात्य विद्वान्ने यह सिद्ध करनेकी कोशिश की है, कि ये दान शुद्ध यवनोंके नहीं थे, बल्कि यवन नगरोंमें बस गये उन भारतीयोंकी तरफसे थे, जिन्होंने यवन उपाधि केवल सम्मानार्थ अपने नामोंके साथ लगा ली। लेकिन यह खामखाहकी खींचातानी है। यूरोपियन लोगोंके शासक और भारतीयोंके दास होनेके समय जब कितने ही योरोपीय गृहस्थ या भिक्षु होते देखे गये हैं, तो भारतके उस गौरवपूर्ण कालमें यवनोंका बौद्ध होना कोई अस्वाभाविक घटना नहीं थी।

## २. हीनयान-महायान

भारतसे बाहरके देशोंमें बौद्ध धर्मके प्रसारके बारेमें अधिक कहनेसे पहले यहाँ भारतमें बौद्ध धर्मके विकासपर कुछ लिख देना आवश्यक है। ३८३ ई० पू० (बुद्धनिर्वाणके सौ वर्ष बाद) तक बौद्ध धर्म स्थविरवाद तथा महासांघिक दो सम्प्रदायोंमें विभक्त हो चुका था, जिनमें महासंघिक बुद्धको अलौकिक, अमानव रूप दे रहे थे और स्थविरवादी बुद्धकी मानवताकी भरसक रक्षा कर रहे थे। अगले सवा सौ वर्षोंमें दोनों सम्प्रदायोंके अठारह भेद हो गये। 'कथावत्थु' की अट्ठकथाके अनुसार यह भेद भिन्न प्रकार हैं—




**चीन भाषामें अनुवादित आचार्य वसुमित्र-प्रणीत 'अष्टादशनिकाय'में वर्णित सम्प्रदाय-भेद निम्न प्रकार हैं —**




चैत्यवादी (चैतीय) निकाय धान्यकटक (आन्ध्र) में था। इसीसे वहाँ पूर्वशैलीय, अपरशैलीय, सिद्धार्थक और राजगिरिक नामके चार बौद्ध सम्प्रदाय निकले थे, जिनसे महायानका विकास ईसवी सनके आरंभके आसपास हुआ।

भारतमें बौद्ध धर्मके विकासके बारेमें संक्षेपमें हम कह सकते हैं—अशोकके आगेकी पाँच शताब्दियों (तीसरी सदी ईसवी तक) में पुराने अठारह निकायोंकी ही प्रधानता रही, जिनमें उत्तरी भारत, कश्मीर और गंधारमें क्रमशः सर्वास्तिवादका प्रसार हुआ। दक्षिणी भारतमें महीशासक और सम्मितीय निकायोंकी प्रधानता रही। सिंहलमें कुछ समय तक धर्मगुप्त भी बढ़े, वैसे वहाँ बराबर आजतक भी स्थविरवादका प्रभाव रहा।

भारतमें जैन और विशेषकर ब्राह्मण-धर्मसे विचार-संबंधी जबर्दस्त संघर्ष रहा; फिर यूनानियोंसे संपर्क हुआ, जिनका कि खुले दिलसे स्वागत बौद्ध ही कर सके थे। यवन बहुत सभ्य और संस्कृत जाति थी, उनके पास प्लातोन और अरिस्तातिल जैसे महान् दार्शनिक थे। इन स्वदेशी और विदेशी विचार-धाराओंका बौद्ध धर्मपर प्रभाव पड़ना आवश्यक था। इसी प्रभावमें आकर महायान और उसके सूत्र अन्तःसलिला सरस्वतीकी तरह पहले भीतर ही भीतर बढ़ते रहे, फिर अधिक शक्तिशाली होनेके बाद बाहर प्रकट हो गये।

महायान बौद्ध धर्म जीवनका एक उच्च आदर्श सामने रखता है, जिसमें प्राणिमात्रकी सेवाके लिये कुछ भी अदेय नहीं माना जाता। महायानने इस चरम साधनाके लिये बोधिसत्त्व-जीवनका उपदेश दिया—बोधिसत्त्व जो परानुग्रह कांक्षासे प्रेरित हो अपने लिये किसी कष्टको कष्ट नहीं मानता, जो अपने देश और घरका परित्याग करता, स्त्री और बच्चोंका उत्सर्ग करता, अन्धेके लिये अपनी आँखें निकाल डालता, अपना मांस काटकर बुभुक्षित अतिथिको तृप्त करता, भूखे बाघको अपना शरीर दे उसकी क्षुधा शांत करता। बोधिसत्त्व होते समय बुद्धने ऐसे हजारों चरम त्याग किये। बुद्ध हो जानेके बाद भी वह पैंतालीस वर्षों तक बराबर विचरते हुए लोगोंको शांति-सुख देते रहे। अपने निर्वाणके लिये नहीं, बल्कि दुखपरितप्त प्राणियोंके परित्राणके लिये

अपना सर्वस्व न्योछावर करना ही है महायानका परम आदर्श। इसने शताब्दियों तक अफगानिस्तानसे जापान और साइबेरियासे जावा तक सहृदय मानवको अपनी ओर आकृष्ट किया।

महायानकी दूसरी देन है उसका उच्च दर्शन, जिसके विकासमें ईसवी दूसरी सदीके नागार्जुन और चौथी सदीके असंगका बहुत बड़ा हाथ है। बुद्धने विश्वको क्षण-क्षण परिवर्तनशील माना, किसी वस्तुमें इस नियमका अपवाद नहीं स्वीकार किया, और इसीलिए अपने दर्शनको उन्होंने अनात्मवाद नाम दिया। नागार्जुनने इसी अनात्मवाद तथा अनित्यताको लेकर अपने माध्यमिक दर्शन--शून्यवाद या सापेक्षतावाद--का विकास किया। उन्होंने पदार्थ-जगत् हो या आचार-जगत्, सभी जगह क्षणिकता और अनात्मताके सिद्धान्तका प्रयोग करके सभी वस्तुओंको शून्य या सारशून्य घोषित किया।

पेशावरके रहनेवाले असंग तथा उनके भाई वसुबन्धु महादार्शनिक थे। असंग उस दर्शनके प्रतिपादक थे, जो बौद्ध दर्शनके प्लातोनके दर्शनके साथ समन्वय करनेसे प्रकट होता है। प्लातोनने स्थूल विश्वका अपलाप करके केवल अभौतिक विज्ञान तत्वकी सत्ताको स्वीकार किया था। असंगने विज्ञानको बौद्ध क्षणिकवादके साथ जोड़ दिया। यही क्षणिक विज्ञानवाद वसुबन्धु, दिग्नाग, धर्मकीर्ति आदि बड़े-बड़े बौद्ध विचारकोंका दर्शन था। आगे चलकर इसी दर्शनने गौड़पाद और शंकराचार्यके दर्शनको जन्म दिया। यह कोई आश्चर्यकी बात नहीं है, यदि ईसाकी सातवीं शताब्दी तक पहुँचते-पहुँचते अपने उच्च दर्शन और उच्च आदर्शवादके कारण महायान सारे बौद्ध भारतका मान्य यान बन गया।

महायानके सूत्र चाहे ईस्वी सन्के आरंभमें भी बन रहे हों, जबकि बंगालकी खाड़ीसे अराल समुद्र तक शक राजा कनिष्कका राज्य था, किन्तु कनिष्क तथा उसके समकालीन महाकवि अश्वघोष महायानी नहीं, सर्वास्तिवादी थे--"महायानश्रद्धोत्पाद" अश्वघोषकी कृति नही है। जिस समय (ईसा पूर्व प्रथम-द्वितीय शताब्दीमें) हूणोंके प्रहारसे बचनेके लिये शक भारतकी ओर भगे, उस समय हिमवन्त पार तथा कश्मीर-गंधारमें सर्वास्तिवाद सम्प्रदायका प्रभुत्व था। भदन्त अश्वघोष, भदन्त वसुमित्र और कवि मातृचेट सर्वास्तिवादी भिक्षु थे, उनके उपासक कनिष्क सर्वास्तिवादी ही हो सकते थे। लेकिन, इसके लिये तर्क करनेकी भी अवश्यकता नहीं है, क्योंकि तक्षशिलाके स्तूपमें बुद्धकी अस्थियोंको रखते हुए उसे कनिष्कने सर्वास्तिवादी आचार्योंको दान देनेकी बात लिखी है।

नागार्जुन महायान-सूत्रोंके अनुयायी थे, यह बात भी निर्विवाद नहीं है। ई० दूसरी सदीमें, जिस समय नागार्जुन श्रीपर्वत (वर्त्तमान नागार्जुनीकोंडा) में रहते थे, वहाँ महायान नहीं, हीनयान का प्रभाव था। अधिकसे अधिक यही कह सकते हैं कि, वह महायान-गर्भित हीनयानका समय था। असंग (चौथी सदी) के समयतक अवश्य महायान प्रबल हो चुका था और अगली तीन शताब्दियोंमें उसने भारत और उसके उत्तरके बौद्ध जगत्को आत्मसात् कर लिया। इसी समय उसके गर्भमें तंत्रयान (वज्रयान) अंकुरित होने लगा और आठवीं सदीमें चौरासी सिद्धोंकी परम्पराके प्रादुर्भावके साथ तंत्रयानने भारतमें प्रमुखता प्राप्त की। भारतमें बौद्ध धर्मका यही अंतिम रूप था, जो कि तेरहवीं सदीमें तुर्कोंके प्रहारके बाद बड़ी शीघ्रताके साथ लुप्त होने लगा।

**उपर्युक्त कथनसे स्पष्ट है, कि भारतवर्षमें बौद्ध धर्म क्रमशः प्रारंभिक बौद्ध-धर्म (स्थविरवाद), अष्टादशनिकायिक बौद्ध-धर्म, महायान और वज्रयान रूपोंमेंसे होकर गुजरा। समयके**

अनुसार एकने दूसरेका स्थान लिया। प्रारंभिक बौद्ध-धर्मके समय बौद्ध-धर्मका विस्तार सारे भारतमें हुआ। द्वितीय (अष्टादशनिकाय) युगमें जहां उसने यवन और शक जैसी आगन्तुक जातियोंको अपना संदेश दे भारतीय जातिमें आसानीसे मिल जानेका रास्ता साफ किया। इसी समय वह मध्य-एसियासे चीनतक फैला, जावा और कंबोजमें प्रविष्ट हुआ। केवल महायानके रूपमें वह कोरिया और जापान गया और अपने चौथे रूप वज्रयानमें तिब्बत और मंगोलियामें प्रविष्ट हुआ।

### ३. ई-चिङ के समय (६८५ ई०) बौद्ध संप्रदाय

ई-चिङके समय (सातवीं सदीमें) भारतमें महायानकी प्रधानता थी। महायानका न अपना अलग विनय-पिटक था, और न भिक्षु बनानेकी कोई निश्चित धार्मिक विधि; इसलिये विनय-नियमोंके लिये महायानी भिक्षुओंको भी दूसरे पुराने निकायों (सम्प्रदायों) की शरण लेनी पड़ती थी। नालंदा महायानका गढ़ था, किन्तु वहाँ विनय मूल-सर्वास्तिवादका चलता था। ई-चिङने उस समय भारतमें प्रचलित प्राचीन निकायोंके बारेमें कई ज्ञातव्य बातें लिखी हैं। जान पड़ता है, तब १८ निकायोंमें से चार निकाय ही रह गये थे।

(१) **महासांघिक निकाय**—इसकी सात शाखायें थीं, किन्तु उस समय भारतमें इसका अत्यन्त कम प्रभाव दिखाई देता था। इसके प्रत्येक पिटकमें एक लाख श्लोक[1] थे अर्थात सारे त्रिपिटकमें तीन लाख श्लोक; जिनमेंसे एक-एकको चीनीमें अनुवाद करनेपर तीन लाख वाक्य और एक हजार आह्निक (जुज़) होते।

(२) **स्थविर निकाय**—इसकी तीन शाखाएँ[2] थीं। इसका त्रिपिटक पाली-त्रिपिटक है, जो कि परिमाणमें महासांघिकके समान ही है, दक्षिण-भारत और सिंहलमें उस समय इसकी प्रधानता थी और पूर्वी बंगालमें भी इसके विहार थे।

(३) **मूल-सर्वास्तिवाद निकाय**—इसकी चार शाखायें थीं। दूसरे निकायोंकी भाँति इसका भी विशाल त्रिपिटक था। उत्तरी भारतके सभी भिक्षु प्रायः इसी निकायके थे। मगधमें इसका पूरा जोर था।

(४) **सम्मितीय निकाय**—इसकी भी चार शाखायें रहीं, जिनका लाट और सिंधमें अच्छा प्रचार था। इसका त्रिपिटक दो लाख श्लोकोंके बराबर था, जिसमेंसे अकेले विनयमें ३० हजार थे।

इन चारों निकायोंके अनुयायी मगधमें मिलते थे, क्योंकि वहाँ वज्रासन (बोधगया) और नालन्दा-विहार अन्तर्राष्ट्रीय तथा अन्तर्निकायिक महापीठ थे।

## ४. बौद्धोंकी देन

भारतमें बौद्ध संस्कृति भारतीय संस्कृतिका ही एक अभिन्न किन्तु बहुत गौरवशाली अंग है, जिसने हमारी संस्कृतिके प्रत्येक अंगको अपनी देनोंसे समृद्ध किया। भारतीय न्याय-शास्त्रका सूत्रपात और विकास करनेमें अक्षपाद, वात्स्यायन, वाचस्पति, उदयना-

---

[1] **श्लोकसे पद्य नहीं, ३२ अक्षरोंकी शब्दराशि समझनी चाहिये** [2] **तिब्बती उल्लेखसे ये तीन निकाय थे—अभयगिरि, महाविहार और जेतवन (या सागलीय)**

चार्य और गंगेशोपाध्यायसे कम हाथ नागार्जुन, वसुबंधु, दिग्नाग, धर्मकीर्ति, प्रज्ञाकरगुप्त और ज्ञानश्रीका नहीं रहा। संस्कृत व्याकरणमें चन्द्रगोमिका चान्द्रव्याकरण अपनी सरलता और परिपूर्णताके लिये अद्वितीय है—जहाँतक कि अवैदिक संस्कृतका संबंध है। पाणिनि व्याकरणमें भी तीन प्रधान आचार्यों (पाणिनि, कात्यायन, पतंजलि) के बाद काशिकाकार जयादित्य और न्यासकार (जिनेन्द्रबुद्धि) का बहुत ऊँचा स्थान है, जो दोनों ही बौद्ध थे। वैदिक सूत्रोंको छोड़ बाकी पाणिनि-सूत्रोंपर भाषावृत्ति बनानेवाले पुरुषोत्तमदेव भी बौद्ध थे। कभी यह साधारण प्रसिद्धि थी, कि पाणिनि व्याकरण बौद्धोंके हाथमें चला गया, वह नालंदाका युग था। कोशोंमें सर्वश्रेष्ठ कोश 'अमरकोश' का रचयिता अमरसिंह बौद्ध था। आयुर्वेदकी रसायन-शाखामें नागार्जुनका आचार्यत्व सदा माना गया है। साहित्यमें अश्वघोष कालिदासके पूर्वगामी हैं और उपमा तथा पदलालित्यमें कालिदास तथा दंडीसे कम नहीं हैं। अश्वघोषने रामायणके बाद प्रथम संस्कृत महाकाव्य 'बुद्ध-चरित' और सौन्दरानन्द' लिखे, 'राष्ट्रपाल' और 'सारिपुत्र' नामके संस्कृतके सर्वप्रथम नाटकोंके लिखनेका श्रेय भी अश्वघोष ही को है। छठी सदीमें चन्द्रगोमिने 'लोकानन्द' नाटक लिखा। हर्षने 'नागान्द' लिखकर बोधिसत्त्व-आदर्शका चित्रण किया। हमारा हिन्दी-साहित्य भी बौद्धोंका कम ऋणी नहीं है। हिन्दीके प्राचीनतम रूप अपभ्रंश काव्योंके प्रथम कवि चौरासी सिद्ध थे, जिनकी छाप पीछेकी निर्गुण-काव्य-धारापर भी स्पष्ट है।

भारतीय मूर्तिकलामेंसे साँची, भरहुत, गन्धार, मथुरा और अमरावती (धान्यकटक) की कलाको क्या निकाला जा सकता है? वही बात अजन्ता और बाग, अलची और सुमराकी चित्रकलाके उत्कृष्टतम नमूनोंके बारेमें है। भारतीय मूर्तिकला और चित्रकलाके विकासमें बौद्धोंका हाथ बहुत अधिक है। वही बात वास्तुकलाके बारेमें है, जिसके नमूने अजन्ता, एलोरा, कार्ला, भाजाके पहाड़ काटकर बनाये भव्य गुहाप्रासाद बौद्धोंकी कृतियाँ हैं।

## ५. बौद्धधर्मका अन्त

भारतीय जीवनके निर्माणमें इतनी देन देकर बौद्धधर्म भारतसे लुप्त हो गया, इससे किसी भी सहृदय व्यक्तिको खेद हुए बिना नहीं रहेगा। उसके लुप्त होनेके क्या कारण थे, इसके बारेमें कई भ्रान्तिमूलक धारणायें फैली हैं। कहा जाता है, शंकराचार्यने बौद्ध-धर्मको भारतसे निकाल बाहर किया। किन्तु, शंकराचार्यके समय आठवीं सदीमें भारतमें बौद्ध-धर्म लुप्त नहीं, प्रबल होता देखा जाता है। यह नालन्दाके उत्कर्ष और विक्रमशिलाकी स्थापनाका समय था। आठवीं सदीमें ही पालों जैसा शक्तिशाली बौद्ध राजवंश स्थापित हुआ था। यही समय है, जब कि नालन्दाने शान्तरक्षित, धर्मोत्तर जैसे प्रकाण्ड दार्शनिक पैदा किये। तंत्र-मतके सार्वजनिक प्रचारके कारण भीतरमें निर्बलतायें भले ही बढ़ रही हों, किन्तु जहाँ तक विहारों और अनुयायियोंकी संख्याका सम्बन्ध है, शंकराचार्यके चार सदियों बाद बारहवीं सदीके अन्त तक बौद्धोंका ह्रास नहीं हुआ था। उत्तरी भारतका शक्तिशाली गहड़वार-वंश केवल ब्राह्मण-धर्मका ही परिपोषक नहीं था, बल्कि वह बौद्धोंका भी सहायक था। गहड़वार रानी कुमार देवीने सारनाथमें "धर्मचक्र महाविहार"की स्थापना की थी और गोविन्दचन्द्रने जेतवन महाविहारको कई गाँव दिये थे; अन्तिम गहड़वार राजा जयचन्दके भी दीक्षागुरु जगन्मित्रानन्द (मित्रयोगी) एक बौद्ध सन्त थे, जिन्होंने कि तिब्बतसे अपने शिष्य जयचन्दको पत्र लिखा था, जो आज भी "चन्द्रराज-लेख" के नामसे तिब्बती भाषामें उपलब्ध है। गहड़वारोंके पूर्वी पड़ोसी

पाल थे, जो अंतिम क्षण तक बौद्ध रहे। दक्षिणमें कोंकणका शिलाहार वंश भी बौद्ध था। दूसरे राज्योंमें भी बौद्ध काफी संख्यामें थे। स्वयं शंकराचार्यकी जन्मभूमि केरल भी बौद्ध शिक्षाका बहिष्कार नहीं कर पाई थी, उसने तो बल्कि बौद्धोंके "मंजूश्री मूलकल्प" को रक्षा करते हुए हमारे पास तक पहुँचाया। वस्तुतः बौद्ध धर्मको भारतसे निकालनेका श्रेय या अयश किसी शंकराचार्यको नहीं है।

फिर बौद्धधर्म भारतसे नष्ट कैसे हुआ? तुर्कोंका प्रहार जरूर इसमें एक मुख्य कारण बना। मुसलमानोंको भारतसे बाहर मध्य-एसियामें ज़रफ़शाँ और वक्षुकी उपत्यकाओं, फर्गाना और वाह्लीककी भूमियोंमें बौद्धोंका मुकाबिला करना पड़ा। वैसा संघर्ष उन्हें ईरान और रोमके साथ भी नहीं करना पड़ा था। घुटे चेहरे और रँगे कपड़ेवाले बुतपरस्त (बुद्ध-परस्त) भिक्षुओंसे वे पहले ही से परिचित थे। उन्होंने भारतमें आकर अपने चिरपरिचित बौद्ध शत्रुओंके साथ जरा भी दया नहीं दिखाई। उनके बड़े-बड़े विहार लूटकर जला दिए गए, भिक्षुओंके संघाराम नष्ट कर दिए गये। उनके रहनेके लिए स्थान नहीं रह गए। देशकी उस विपन्नावस्थामें कहीं आशा नहीं रह गई और पड़ोसके बौद्ध देश उनका स्वागत करनेके लिए तैयार थे। इस तरह भारतीय बौद्धसंघके प्रधान कश्मीरी पंडित शाक्यश्रीभद्र विक्रमशिला विश्वविद्यालयके ध्वस्त होनेके बाद भागकर पूर्वी बंगाल के 'जगत्तला' विहारमें पहुँचे। जब वहाँ भी तुर्कोंकी तलवार गई, तो वे अपने शिष्योंके साथ भागकर नेपाल गये। उनके आनेकी खबर सुनकर भोट (तिब्बत)-सामन्त कीर्त्तिध्वजने उन्हें अपने यहाँ निमन्त्रित किया। विक्रमशिलाके संघराज कई सालों भोटमें रहे और अंतमें ऊपर ही ऊपर अपनी जन्मभूमि कश्मीरमें जाकर उन्होंने १२२६ ई० में शरीर छोड़ा। शाक्यश्रीभद्रकी तरह न जाने कितने बौद्ध भिक्षुओं और धर्माचार्योंने बाहरके देशोंमें जाकर शरण ली। बौद्धोंके धार्मिक नेता गृहस्थ नहीं भिक्षु थे, इसलिए एक जगह छोड़कर दूसरी जगह चला जाना उनके लिए आसान था। बाहरी बौद्ध देशोंमें जहाँ उनकी बहुत आवभगत थी, वहाँ देशमें उनके रँगे कपड़े मृत्युके वारंट थे। यह कारण था, जिससे कि भारतके बौद्ध केन्द्र बहुत जल्दी बौद्ध भिक्षुओंसे शून्य हो गये। अपने धार्मिक नेताओंके अभावमें बौद्धधर्म बहुत दिनों तक टिक नहीं सकता था। इस प्रकार और वह भारतमें तुर्कोंके पैर रखनेके एक डेढ़ शताब्दियोंमें ही लुप्त हो गया। बज्रयान के सुरासुन्दरी-सेवनने चरित्रबलको खोखला करके इस काममें और सहायता की।

# अध्याय २

## लंकामें बौद्धधर्म

### §१. सिंहल जाति

लंका भारतका सबसे पुराना उपनिवेश है। परम्पराके अनुसार लाट (गुजरात) देशका राजकुमार विजयसिंह अपने साथियोंके साथ उसी साल ताम्रपर्णी (लंका) में उतरा, जिस साल (ई० पू० ४८३) कि भगवान् बुद्धका निर्वाण हुआ। विजयसिंहके "सिंह" के कारण ही ताम्रपर्णी द्वीपका दूसरा नाम "सिंहल" पड़ा। लंका नाम बहुत पीछे रामायणकी परम्पराके सिंहलमें अतिप्रसिद्ध हो जानेके बाद चिपकाया गया। आजकल यद्यपि निवासियों और भाषाका नाम सिंहल है, किन्तु देशका नाम सिंहलकी अपेक्षा लंका या श्री-लंका अधिक प्रसिद्ध है। अशोकके शिलालेखोंमें यह द्वीप ताम्रपर्णीके नामसे उल्लिखित है। रामायण-कथाको लेकर द्वीपका नाम लंका स्वीकार कर लेनेपर सीताकी अशोकवाटिका और दूसरे स्थानोंका भी संकेत बना देना स्वाभाविक है।

सिंहल लोगोंके अतिरिक्त लंकामें चौथाईके करीब तमिल-भाषा-भाषी भी रहते हैं। इनमेंसे अधिकांश उत्तरी लंकामें रहते हैं, जहाँ सिंहल-भाषा अपरिचित हो गई है।

सिंहल-पूर्वज विजय और उसके साथी लाटके थे। यद्यपि पाली 'लाल' का राढ़ और "लाट" दोनों ही बन सकता है, किन्तु विजयके पोत सूप्पारकसे आए थे, जो कि बम्बईके पास सुपाराके नामसे आज भी मौजूद है। निश्चय ही राढ़ (पश्चिमी बंगाल) का राजकुमार लंका जानेके लिए सुपाराके बन्दर पर नहीं जायगा। डा० सुनीतिकुमार चाटुर्याने सिंहल-भाषाकी परख करके यह भी बतलाया है, कि उसका सम्बन्ध मागधी-वंश नहीं, पश्चिमी भाषाओंसे है। इसका एक प्रमाण सिंहल-भाषाके उच्चारणमें 'श' और 'ण' का अभाव भी है, जो कि मागधी और उसकी पुत्री बँगलाके लिए आत्यावश्यक है।

विजय और उसके साथियोंने ताम्रपर्णी द्वीपके मूल निवासियोंको पराजितकर द्वीपपर अपना अधिकार जमाया। लंकाके मूल निवासी ई. पू. पाँचवीं सदीमें बिल्कुल वन्य अवस्थामें थे, जैसे कि उनके कुछ सहस्र वंशज, "वेद्दा" आज भी जंगलोंमें रहते हैं और केवल शिकार, मधु तथा फल-संचयसे जीवन-निर्वाह करते हैं। सिंहलके उत्तर एक छोटी-सी खाड़ी पार करके पास ही में द्रविड-देश है, किन्तु आज भी सिंहल-भाषा तमिल-भाषासे प्रभावित न हो उत्तर-भारतीय भाषाके रूपमें बनी हुई है, । इससे मालूम होता है कि सिंहल लोगोंमें कभी भारी संख्यामें द्रविड़-भाषा-भाषी सम्मिलित नहीं हुए।

# §२. बौद्धधर्म-स्थापना

## १. महेन्द्र, संघमित्रा

विजयके आनेके प्रायः सवा दो सौ वर्ष बाद (४८३–२५२ ई० पू०) तक सिंहल लोग बौद्धधर्मके सम्पर्कमें नहीं आये थे। जम्बूद्वीप (सिंहल लोग उत्तरी भारतको इसी नामसे पुकारते हैं) में जिस समय धर्मराज अशोककी यशोदुंदुभी बज रही थी, उसी समय लंकामें तिस्स-राजा राज्य कर रहा था, जिसके नामके साथ भी प्रियदर्शी अशोककी भाँति "देवानांप्रिय" जुड़ा हुआ था। इसी समय अशोकके पुत्र महेन्द्रने बौद्धधर्मका बीज लंकामें रोपा। विनयपिटककी "अट्ठकथा"[1]में महेन्द्रकी प्रव्रज्या (संन्यास) और लंकामें धर्म-प्रचारका वर्णन इस प्रकार आया है:—

"राजा (अशोक) ने अशोकाराम नामक महाविहार बनवाकर साठ हजार भिक्षुओंका नित्य बंधान किया। उसने सारे जम्बू द्वीपके चौरासी हजार नगरोंमें चौरासी हजार चैत्योंसे मंडित चौरासी हजार विहार बनवाये....।

"(राजाने) अशोकाराम विहार बनवानेमें काम लगवाया, संघने इन्द्रगुप्त स्थविरको निरीक्षक नियत किया ....। तीन वर्षमें विहारका काम समाप्त हुआ। ....तब.... (राजा) सु-अलंकृत हो....नगरसे होते (विहार-प्रतिष्ठाके लिए) विहारमें जा, संघके बीचमें खड़ा हुआ।....भिक्षु-संघसे पूछा—

'भन्ते ! मैं शासन (=धर्म) का दायाद हूँ या नहीं ?'

"मोग्गलिपुत्ततिस्स स्थाविरने....कहा—

'महाराज ! इतनेसे शासनका दायाद नहीं, प्रत्यय-दायक या उपस्थापक कहलाया जाता है। महाराज ! जो पृथ्वीसे लेकर ब्रह्मलोक तककी प्रत्यय (=भिक्षुओंकी अपेक्षित चार वस्तुयें)-राशि भी देवे, तो भी वह दायाद नहीं कहा जा सकता।'

'तो भन्ते ! शासनका दायाद कैसे हुआ जाता है ?'

'महाराज ! जो धनी या गरीब अपने औरस पुत्रको प्रव्रजित करता है, वह शासनका दायाद कहा जाता है।'

"तब अशोक राजाने..शासनमें दायाद होनेकी इच्छासे इधर-उधर देखते, पासमें खड़े महेन्द्रकुमारको देखकर, 'यद्यपि मैं तिष्यकुमारके प्रव्रजित हो जानेके बादसे ही, इसे युवराज-पदपर प्रतिष्ठित करना चाहता हूँ, किन्तु युवराज-पदसे प्रव्रज्या ही अच्छी है' (सोचकर पूछा—)..

'तात, प्रव्रजित हो सकते हो ?'..'देव, प्रव्रजित होऊँगा। मुझे प्रव्रजित कर तुम शासनके दायाद बनो।'

"उस समय राजपुत्री संघमित्रा भी उसी स्थानमें खड़ी थी। उसका भी पति अग्निब्रह्मा, तिष्यकुमारके साथ प्रव्रजित हो गया था। राजाने उसे देखकर कहा—

'अम्म ! तू भी प्रव्रजित होना चाहती है ?'

'हाँ तात ! चाहती हूँ।'

"राजाने पुत्रोंकी इच्छा जानकर भिक्षुसंघसे कहा—

---

[1]समंतपासादिका, पाराजिक-अट्ठकथा

'भन्ते ! इन दोनों बच्चोंको प्रव्रजितकर मुझे शासन-दायाद बनाओ।'

"राजाके वचनको स्वीकार कर संघने कुमारको मोग्गलिपुत्त तिस्स स्थविरके उपाध्यायत्व और महादेव स्थविरके आचार्यत्वमें प्रव्रजित (=श्रामणेर) और मध्यान्तिक (=मज्झन्तिक[1]) स्थविरके आचार्यत्वमें उपसम्पन्न (=भिक्षु) किया। उस समय कुमार पूरे बीस वर्षका था। ....संघमित्रा राजपुत्रीकी आचार्या आयुपाला थेरी और उपाध्याया धर्मपाला थेरी थी। उस समय संघमित्रा अठारह वर्षकी थी।..दोनोंके प्रव्रजित होनेके समय (२७० ई० पू०) राजाका अभिषेक हुए छ वर्ष हो गये थे।"

## २. महेन्द्र सिंहलमें धर्मदूत

"....महेन्द्र स्थविरने इट्ठिय आदि स्थविरों, संघमित्राके पुत्र सुमन श्रामणेर तथा भंडुक उपासकके साथ अशोकारामसे निकलकर राजगृह नगरको घेरनेवाले दक्षिणागिरि-देशमें चारिका करते..छ मास बिता दिया। तब क्रमशः माताके निवास-स्थान विदिशा[2] नगर पहुँचे। अशोकने कुमार होते वक्त (इस) देश (का शासन) पाकर, उज्जयिनी जाते हुये विदिशा नगरमें पहुँच, देवश्रेष्ठीकी कन्याको ग्रहण किया था। उसने उसी दिन (ई० पु० २८४) गर्भ धारणकर उज्जैनमें जा पुत्र प्रसव किया। कुमारके चौदहवें वर्षमें राजाने (राज्य) अभिषेक पाया। उन (महेन्द्र) की माता उस समय पीहरमें वास करती थीं।..स्थविरको आये देख स्थविर-माता देवीने चरणोंमें सिर-से वन्दना कर, भिक्षा-प्रदान कर, स्थविरको अपने बनवाये वैदिश-गिरि-महाविहार[3]में वास कराया। स्थविरने उस विहारमें बैठे-बैठे सोचा—'हमारा यहाँका कार्य खतम हो गया, अब ताम्रपर्णी जानेका समय है।' तब सोचा—देवानांप्रिय तिष्यको मेरे पिताका भेजा (राज्य-) अभिषेक पा लेने दो।..तब एक मास और वहीं वास किया।..(वह) ज्येष्ठ पूर्णिमाके दिन अनुराधपुरकी पूर्वदिशामें मिश्रकपर्बत[3] पर (जा) स्थित हुए, जिसको कि आजकल चैत्यपर्वत[4] भी कहते हैं।..उसी दिन ताम्रपर्णी द्वीपमें ज्येष्टमूल-नक्षत्र (=उत्सव) था। राजा आमात्योंको—'उत्सव (=नक्षत्र) की घोषणा करके क्रीड़ा करो'—कह, चौवालीस हजार पुरुषोंके साथ नगरसे निकलकर जहाँ मिश्रक पर्वत है, वहाँ शिकार खेलने गया। तब उस पर्वतकी अधिवासिनी देवता, राजाको स्थविरका दर्शन करानेकी इच्छासे, रोहित मृगका रूप धारण कर, पास ही में घास-पत्ता खाती-सी विचरने लगी। राजाने (उसे) देख—'गफलतमें इस समय मारना अच्छा नहीं है'—(सोचकर) ताली पीटी। मृग अम्बत्थल (=आम्रस्थल) के मार्गसे भागने लगा। राजा पीछा करते हुए अम्बत्थलपर चढ़ गया। मृग भी स्थविरोंके करीब जा अन्तर्धान हो गया। महेन्द्र स्थविरने राजाको पासमें आते देखकर..कहा—

'तिष्य ! तिष्य ! यहाँ आ।'

"राजाने सुनकर सोचा—इस द्वीपमें पैदा हुआ (कोई) मुझे 'तिष्य' नाम लेकर बोलने वाला नहीं है; यह छिन्न-भिन्न-पटधारी मलिन-काषाय-वसन मुझे नाम लेकर पुकारता है। फिर पूछा—'मनुष्य हो या अमनुष्य ?'

---

[1]कश्मीर-गंधारके धर्मदूत भी यही [2]भिलसा [3]साँची
[4]वर्तमान मिहिन्तले (लंका)

"स्थविरने कहा--'महाराज ! हम धर्मराज (=बुद्ध) के श्रावक श्रमण हैं। तेरे ही पर कृपाकर, जम्बू द्वीपसे यहाँ आये हैं" ।

"उस समय (देवानांप्रिय प्रियदर्शी) अशोक धर्मराज और देवानांप्रिय तिष्य अदृष्ट-मित्र थे ।..सो तिष्य राजा उस दिनसे एक मास पूर्व अशोक राजाके भेजे अभिषेक (भांड) से अभिषिक्त हो चुका था---वैशाख-पूर्णिमाको उसका अभिषेक हुआ था। उसने हाल ही में (बुद्धधर्मका) समाचार सुना था । समाचारको स्मरणकर--'वही आर्य आये हैं' (जान) उसी समय उसने हथियार अलग रख दिया, और संमोदन कर..वह एक ओर बैठ गया।.. वहाँ दूसरे चौवालीस हजार पुरुष भी आकर राजाको घेरकर खड़े हो गये । तब स्थविरने अपने साथी छ जनोंको भी दिखलाया। राजाने देखकर पूछा--

'यह कब आये ?' 'मेरे साथ ही महाराज !'

'इस वक्त जम्बूद्वीपमें और भी इस प्रकारके श्रमण हैं ?'

'हैं, महाराज ! इस समय जम्बूद्वीप काषायसे जगमगा रहा है ।..

"तब स्थविरने---'राजा पंडित है, धर्म समझ सकता है' (सोचकर) 'चूलहत्थि-पदोपम-सुत्त' का उपदेश किया । कथाके अन्तमें चौवालीस हजार-आदमियों सहित राजा तीनों शरणोंमें प्रतिष्ठित (बौद्ध) हुआ ।....

## ३. संघमित्राका आगमन

"उस समय अनुला देवीने राजाको प्रव्रजित होनेकी इच्छा प्रकट की । राजाने उसकी बात सुनकर स्थविरसे प्रार्थना की---

'महाराज, हमें स्त्रियोंको प्रव्रज्या देना विहित नहीं है । पाटलिपुत्रमें मेरी भगिनी संघ-मित्रा थेरी है, उसे बुलवाओ।..महाराज ! ऐसा पत्र भेजो, जिसमें संघमित्रा बोधि (=बोध-गयाके पीपलकी शाखा ) भी लेती आये ।...'

"गंगामें नावपर रखकर....विन्ध्याटवीको पारकर महाबोधि सात दिनमें ताम्रलिप्ति[१] पहुँची ।....मार्गशीर्ष मासके प्रथम प्रतिपद्के दिन अशोक धर्मराजाने महाबोधिको उठा गले तक पानीमें जाकर नावपर रख, संघमित्रा थेरीको भी अनुचरों-सहित नावपर चढ़ाया.....। (रास्तेमें) सात दिन नागराजोंने पूजाकर फिर नावमें रख दिया । उसी दिन नाव जम्बुकोल पट्टनपर पहुँच गई । चौथे दिन महाबोधिको लेकर ..अनुराधपुर गये....। अनुलादेवी (राजभगिनी) पाँच सौ कन्याओं और पाँच सौ अन्तःपुरकी स्त्रियोंके साथ संघमित्रा थेरीके पास प्रव्रजित हुई । राजाका भांजा अरिष्ट भी पांच सौ पुरुषोंके साथ स्थविरके पास प्रव्रजित हुआ ।...."

महेन्द्रका लंका-आगमन सिंहल जातिके लिए एक बड़ी ऐतिहासिक घटना है । महेन्द्रके नामसे सम्बद्ध उनकी चरणधूलिसे पवित्र, लंकाका एक-एक स्थान वहाँवालोंके लिए परम पुनीत है। महेन्द्रने तब तक बुद्धधर्मको लंकामें प्रतिष्ठित नहीं माना, जब तक लंका-पुत्रोंने भिक्षु बनकर धर्म-प्रचारको अपने हाथमें नहीं ले लिया । महेन्द्र राजधानी अनुराधपुरमें प्रथम वार आकर जब चैत्य-पर्वत (मिहिन्तले) को लौटने लगे, तो राजा ने आकर उनसे प्रार्थना की--

---

[१] **तमलुक्, जि० मेदिनीपुर (बंगाल)**

'अब शाम हो गई है और पर्वत दूर है। यहाँ **नन्दनवनमें** रहना अच्छा होगा।'

'जिसपर महेन्द्रने कहा—"यह नगरके अति निकट है, इसलिए अनुकूल नहीं है।'

—'महामेघवन (नगरसे) न बहुत दूर है, न बहुत समीप। वह रमणीय तथा छाया-जलसे युक्त है। चलें भन्ते! वहाँ निवास करें।'

महेन्द्र लौट पड़े। अनुराधपुरके पास बहती कदंब नदीके पास के जिस स्थानसे महेन्द्र लौटे थे, पीछे वहाँ एक चैत्य (स्तूप) बनाया गया, जिसका नाम "निवर्त्तनचैत्य" पड़ा। महेन्द्र अपने साथियोंके साथ महामेघवनमें ठहरे। प्रातःकाल राजाने आकर कुशल-मंगल पूछा। महेन्द्रने कहा—

"हम बड़े आरामसे रहे। यह उद्यान यतियोंके अनुकूल है।"

राजाने उद्यानको देनेकी इच्छासे पूछा—"क्या संघ आराम (विहार) ग्रहण कर सकता है?"

महेन्द्रने "हाँ" किया। देवानांप्रिय तिष्य राजाने महान् महेन्द्रके लिए वहाँ विहार बनवा दिया। यही लंकाका पहला **महाविहार** था, इसीके नामपर स्थविरवादी सम्प्रदाय "महाविहारवासी" नामसे प्रसिद्ध हुआ।

अशोकपुत्री भिक्षुणी संघमित्रा तथा दूसरी भिक्षुणियोंके लिए जो विहार बना, उसे "उपासिकाविहार" कहते थे। वहाँ बारह मकान बनवाये गये थे, जिनमें तीन मुख्य थे। इन तीनोंमेंसे एकमें महाबोधि लानेवाले जहाज का मस्तूल, दूसरेमें पतवार और तीसरेमें पाल स्मृति रूप में सुरक्षित रखा गया था। ये मकान सदा भिक्षुणियों के अधिकारमें रहे।

सिंहल-परम्पराके अनुसार बोधगयामें जिस पीपलके वृक्षके नीचे सिद्धार्थने बुद्धत्व प्राप्त किया था, उसे पीछे अशोककी रानी तिष्यरक्षिताने नष्ट करवा दिया था[1], और इस प्रकार गयाके मूलबोधिवृक्षकी एकमात्र औरस सन्तान वही वृक्ष है, जिसे संघमित्राने ले जाकर अनुराध-पुरमें लगाया था। यह ऐतिहासिक वृक्ष वहाँ आज भी मौजूद है।

महेन्द्र और संघमित्राके शेष जीवनके बारेमें सिंहल-इतिहासमें लिखा है[2]—"उन्होंने सम्बुद्धके सुन्दर धर्म, बुद्धवाक्य, तदनुसार आचरण और निर्वाण आदि फलोंकी प्राप्तिका लंका-द्वीपमें प्रकाश किया। लंकावासियोंका बहुत-बहुत हित करके लंका-दीपक, लंकाके लिए बुद्ध-सदृश स्थविर महामहेन्द्रने साठ वर्षकी अवस्थामें, उत्तियराजाके अठारहवें राज्य-वर्षमें चैत्य-पर्वतपर वर्षावास करते हुए, आश्विन मास शुक्लपक्षकी अष्टमीके दिन निर्वाण प्राप्त किया। इसीसे उस दिनका यह नाम पड़ा।

"इसे सुन शोकाकुल उत्तियराजाने जा, स्थविरकी वन्दना करके बहुत क्रन्दन किया।

---

[1]"धम्माशोक राजाके (शासनके) अठारहवें वर्षमें महामेघवनाराममें महाबोधि प्रतिष्ठित हुई। उसके (बाद) बारहवें वर्षमें राजाकी प्यारी रानी बुद्धभक्त असन्धिमित्राकी मृत्यु हो गई। उसके चौथे वर्षमें राजा धर्म्माशोकने दुराशया तिष्यरक्षिताको अपनी रानी बनाया। इसके (बाद) तीसरे वर्षमें उस अनर्थकारिणी रूपगर्विताने 'राजा महाबोधिको मुझसे भी अधिक प्यार करता है' सोच क्रोधित हो, जाकर मण्डुकण्टकसे महाबोधिको नष्ट कर दिया। इसके चौथे वर्षमें महाराज धर्म्माशोकने स्वर्गवास किया। यह (कुल) सैंतीस वर्ष हुए।"

[2]महावंस २०।३०–५३

(फिर) तुरन्त ही स्थविरकी देहको सुगन्धित तेलसे भरी सोनेकी दोनमें रखवाया। उस दोनको भली प्रकार बन्द कराकर, सुनहले विमानमें रक्खा, (फिर उसे दूसरे) अलंकृत विमानमें रक्खा। अनेक प्रकारके नाच-गानके साथ सजे हुए मार्ग द्वारा चारों ओरसे आये हुये महान् जन-समुदाय और बड़ी सेनाके साथ पूजा करते हुए नाना प्रकारसे अलंकृत नगरमें ला नगरके राजमार्गोंसे होते हुए महाविहारमें लेजा, वहाँ 'प्रश्नाम्रमालक' में एक सप्ताह रक्खा। विहार और चारों ओर तीन योजन तक (का प्रदेश) तोरण, ध्वजा, पुष्प तथा गन्धपूर्ण घटोंसे मण्डित किया गया था। राजा और देवताओंके प्रतापसे सम्पूर्ण लंका-द्वीप इसी तरह सज गया था।

"एक सप्ताह तक अनेक प्रकारसे पूजा करके, राजाने थेरोंके बन्धमालक (थेरानं बन्ध-मालके) में पूर्वकी ओर सुगन्धित चिता चुनवा, महास्तूप (के स्थान) की प्रदक्षिणा करते हुए उस मनोरम विमान (कूटागार)को वहाँ ले जा, चितापर रखवाकर अन्तिम सत्कार किया। फिर धातु(अस्थि)-संग्रह कराकर राजाने इस स्थानपर चैत्य (स्तूप) बनवाया। क्षत्रिय (=राजा) ने (उसमेंसे) आधी धातु लेकर चैत्यपर्वतपर तथा और विहारोंमें स्तूप बन-वाये। जिस स्थानपर ऋषिकी देहका अन्तिम संस्कार किया गया था; उस स्थानका सम्मान करते हुए 'ऋषिभूमि-प्रांगण' (इसिभूमङ्गन) कहा जाने लगा। तभीसे वहाँ चारों ओर तीन-तीन योजन तकसे आर्यों (भिक्षुओं) का शरीर लाकर जलाया जाता है।

"धर्मके कार्य और लोगोंका हित-साधन करती महासिद्धा महामति संघमित्रा महाथेरी उनसठ वर्षकी अवस्थामें, उत्तियराजाके नौवें वर्षमें 'हत्थाल्हक' विहारमें रहती परिनिर्वाणको प्राप्त हुई। राजाने स्थविरकी भाँति एक सप्ताह तक उनका भी उत्तम पूजा-सत्कार किया, और (सम्मानमें) स्थविरकी तरह ही सारी लंका अलंकृत की गई। सप्ताहकी समाप्तिपर विमानमें रक्खी थेरीकी देहका नगरसे बाहर स्तूपारामके पूर्व, चित्रशालाके समीप, महाबोधि-के सामने, थेरीके अपने बतलाए हुए स्थानपर, अग्निकृत्य किया गया। महामति उत्तियराजाने वहाँ (भी) स्तूप बनवाया।"

प्रायः अड़तालीस वर्ष लंकामें धर्म-प्रचार करनेके बाद महेन्द्रने ८० वर्षकी अवस्थामें और संघमित्राने (२०३ ई० पू० में) ७९ वर्षकी अवस्थामें शरीर छोड़ा।

## §३. प्रगति और मतभेद

इसके २१ वर्ष बाद सिंहल देशपर द्रविड़ लोगोंका आक्रमण हुआ और ७६ वर्ष तक सिंहल-का उत्तरी भाग और अनुराधपुर तमिलोंके अधीन रहा। सिंहल-राजवंश लंकाका उत्तरी भाग छोड़कर दक्षिणकी ओर भागनेके लिये मजबूर हुआ। लेकिन बौद्धधर्म इतना जड़ जमा चुका था, कि उसको अधिक क्षति नहीं हो पाई। इसी बीचमें लंकाका प्रतापी राजपुत्र दुट्ठगामणी अभय पैदा हुआ, जिसने १०१ ईसा पूर्वके आसपास द्रविड़ोंको भगाकर फिर सारी लंका और राजधानी अनुराधपुरको लौटा लिया। गामणी अभयने लंकाका सबसे बड़ा स्तूप 'रत्न-माल्यचैत्य' बनवाया। भारतमें इसके बराबरका चैत्य शायद उज्जैनका ही रहा हो। गामणी अभय सिंहलवालोंका धार्मिक और राजनीतिक दोनों प्रकारका वीर है।

### १. अभयगिरि

राजा वट्टगामणी (ई० पू० २९-१७) का समय बौद्धधर्मके लिये बहुत महत्त्व रखता है। समय-समयपर होती देशकी राजनीतिक अशान्ति और उथल-पुथलके कारण बुद्धधर्म-

को एक और खतरा हो गया था। अभी तक बुद्धके उपदेश श्रुतिपरम्परासे चले आये थे, वे लेखबद्ध नहीं हुए थे। वट्टगामिणी (वलगमवाहु) के राज्यारोहणके बाद ही एक भयंकर अकाल पड़ा, भूखे और मौतके जबड़ेमें पड़े भिक्षुओंने बड़ी मुश्किलसे आवृत्ति करते हुए बुद्धके उपदेशोंको सुरक्षित रक्खा। अकालकी समाप्तिके बाद भिक्षुओंने एकत्रित होकर सोचा, यदि ऐसा उपद्रव फिर हुआ, तो भगवान्‌का उपदेश लुप्त हो जायगा। धर्ममें होते जब-तब मतभेदोंने भी उन्हें ऐसा सोचनेको मजबूर किया। अनुराधपुरके महाविहारमें भिक्षुओंका महासंघ एकत्रित हुआ। उन्होंने पहले विनय, सूत्र, अभिधर्म और उनकी अट्ठकथाओं (टीकाओं) का पारायण किया, फिर एकान्त समझकर मातलेके पास अलुलेना (गुहा) में जाकर कण्ठस्थ चले आते सारे बुद्ध-वचनको लेखबद्ध किया। यही लेखबद्ध पाली त्रिपिटक आज हमारे सामने है।

राजा वट्टगामणीके समय ही महाविहार-निकायमें पहला मतभेद दिखाई पड़ा। राजाने अभयगिरि नामक एक विहार बनवाया था, जिसे उसने एक राजवंशिक भिक्षु तिष्यको प्रदान किया। तिष्यके आचरणसे असन्तुष्ट हो महाविहारसंघने उसे निकाल दिया। तिष्यके शिष्य महदेलिया तिष्यको यह बुरा लगा और वह पाँच सौ भिक्षुओंके साथ महाविहार छोड़ अभयगिरि चला गया। इसी समय भारतसे वज्जीपुत्त (वात्सीपुत्रीय) सम्प्रदायवाले धर्मरुचि आचार्यके शिष्य लंका पहुँचे, जिनकी बातोंको मानकर अभयगिरिवालोंने धर्मरुचि नामसे एक नया निकाय स्थापित किया। उन्होंने वैपुल्य पिटक[1]को स्वीकार किया। दो सौ वर्ष तक चलनेके बाद राजा व्यवहारतिष्यने धर्मरुचि सम्प्रदायको दबा दिया, लेकिन पचास साल बाद फिर उसका प्रचार अभयगिरिवाले करने लगे। इसी समय अभयगिरिसे एक और शाखा निकली, जिसने अपना नाम सागलीय रक्खा। तत्कालीन राजा गोठाभयने महाविहारका समर्थन करते हुए बाकी दोनों निकायोंको दबा दिया। वैपुल्यवादी भिक्षु चोल-देशमें जानेके लिए मजबूर हुये, किन्तु उन्होंने हार नहीं मानी। एक वैपुल्यवादी विद्वान् भिक्षु संघमित्र लंका पहुँचकर राजाके दो पुत्रोंका शिक्षक बन गया। छोटे राजकुमार महासेनको उसने बहुत प्रभावित किया। महासेन (३२५–५२ ई०) ने राजा होनेपर वैपुल्य (महायान) वादको स्वीकार किया। राजाकी पटरानीने षड्यन्त्र करके संघमित्रको मरवा डाला, किन्तु तब तक उसके मतमें पड़ा राजा महाविहारको बहुत नुकसान पहुँचा चुका था। आगे धीरे-धीरे अभयगिरिनिकायका प्रभाव कम होता गया और अन्तमें भारतसे सिंहलमें जाकर आचार्य ज्योतिपालने वैपुल्यपिटकके दोषोंको दिखलाया और इस प्रकार सातवीं सदीके प्रथमपादमें, जब कि भारतवर्षमें हर्षवर्धनका शासन और महायान अपने उत्कर्षपर था, सिंहलमें उसका लोप हो गया। ५९८ ई० से उन दोनों विहारोंके भिक्षुओंने महाविहारकी अधीनता स्वीकार की।

## २. वज्रयान

लेकिन नवीं शताब्दीमें एक और आफत सिंहलमें बौद्धधर्मपर आने लगी। यह भारतमें वज्रयान या तांत्रिक बौद्धधर्मके उत्कर्षका समय था, सरहपा, शबरपा, लुइपा, कण्हपा जैसे महासिद्धोंका चारों ओर अखंड प्रभाव छाया हुआ था। ८१९ ई०में इसी वज्रयान (वज्रपर्वत)

---

[1]महायानमें मान्य तथा तिब्बती और चीनी अनुवादोंमें सुरक्षित

निकायका एक भिक्षु लंका पहुँचा और उसने राजा मनबलसेनको अपना शिष्य बना लिया। अब रत्नकूट[1] आदि सूत्रोंका सम्मान बढ़ चला और उसके साथ-साथ मंत्रतंत्रका प्रचार भी बढ़ा। अनुराधपुरमें उत्खनन करते समय विजयाराम विहारके एक स्तूपावशेषमें तेरह ताम्रपट्ट मिले हैं, जिनमें आठवीं-नवीं शताब्दीके अक्षरोंमें मंत्र लिखे हुए हैं, इनमेंसे आठवें, नवें और तेरहवें अभिलेख क्रमशः निम्न प्रकार हैं––

"किलि किलि धिरि धरि हुरु हुरु, वैरोचनगर्भसंचितगस्थरियकस गर्भमहाकारुणिक"।

"हुरुहुरु वैरोचनगर्भसंचितगस्तरियकसगर्भम्, महाकारुणिक हूं"।

"ओम् तारे ओमतुमतारे तुरे स्वाहा"।

## ३. मध्य-काल

७८१ ई०के आसपास तमिल आक्रमणोंके मारे राजधानी अनुराधपुर परित्यक्त-सी हो गई। सभी बड़े-बड़े विहार, भिक्षुओंके निवास तथा स्थविरवादका गढ़ महाविहार, अनुराधपुर ही में थे। अनुराधपुरके पतनसे विहारोंको भी हानि पहुँची। पोलन्नरुव पहले भी कुछ समयके लिये राजधानी रहा था, किन्तु १०६५ ई०में विजयबाहुके राजा होनेपर देशमें जब शान्ति स्थापित हुई, तो उसने पोलन्नरुवको अपनी राजधानी बनाया। अनुराधपुर अब तक ध्वस्त हो गया था, भिक्षुसंघ नष्टप्राय हो चुका था। विजयबाहुने अराकान (बर्मा)के राजा अनिरुद्धसे प्रार्थना करके वहाँसे भिक्षु मँगवाये, जिन्होंने सिंहल तरुणोंको नियमपूर्वक भिक्षु बनाया।

बारहवीं सदीका उत्तरार्ध था। भारतमें गहड़वार-वंशका राज्य था, जिसके साथ भारतीय स्वतंत्रताका सूर्य अस्त होने जा रहा था। इसी समय ११६४ ई०में सिंहलके पराक्रमी राजा पराक्रमबाहुने शासन सँभाला। वह एक महान् विजेता था। उसकी नौसेनाने दक्षिणी भारत और कम्बुज (हिन्दचीन)तकपर अपनी विजय-ध्वजा फहराई। उसने राजधानी पोलन्नरुवमें कितने ही विहारों और संघारामोंको बनवाया। अभयगिरि और वैपुल्य (महायान) निकायको दबाकर उसने फिर महाविहारके प्रभावको स्थापित किया। अयोग्य व्यक्ति भिक्षु न हो सकें और भिक्षुओंकी शिक्षा-दीक्षा अच्छी तरह हो सके, इसके लिए उसने राजनियम बनाये।

आचार्य बुद्धघोषने पाँचवीं सदीके आरंभमें सिंहलमें पहुँचकर सिंहलकी पुरानी अट्ठकथाओंको देखके अपनी अट्ठकथायें लिखीं। तबसे महान् पराक्रमबाहुके समय (११६४) तक बहुतसे बौद्ध ग्रन्थ लिखे गये, जिनमें पाली व्याकरण भी सम्मिलित हैं। पराक्रमबाहुके समय काश्यप स्थविरकी देखरेखमें अट्ठकथाओंपर कितनी ही महत्त्वपूर्ण टीकायें लिखी गयीं। इस कामको एक हजार भिक्षुओंने एक सालके भीतर १२०७में पूरा किया। यह वह काल था, जब नालंदा, उडंतपुरी, विक्रमशिला और जगत्तलाके महान् विद्यापीठ तुर्कों द्वारा जलाकर भस्मशात् किये जा चुके थे और उनके भिक्षु मारे जा या विदेशोंमें बिखर चुके थे। किन्तु, अभी दक्षिण-भारत बौद्धभिक्षुओंसे खाली नहीं हुआ था। पराक्रमबाहुके मरनेके बाद फिर लंकामें अशान्ति और अस्त-व्यस्तता आ गयी, जिससे भिक्षु-परंपरा लुप्त हो गई। १२६६ ई०में भिक्षुसंघकी पुनः स्थापनाके लिए "कलिकाल-साहित्यपंडित" राजा पराक्रमबाहुने चोलदेश (तमिलनाड) से भिक्षुओंको बुलवाकर फिरसे विहारों और संघारामोंकी स्थापना कराई।

---

[1] **तिब्बती और चीनी अनुवादोंमें प्राप्य महायान-मान्य सूत्र-संग्रह**

